में युगपत् पाए जाते हैं अतः दोनोंमें कोई विशेषता न होनेसे दोनोंको एक ही कहना चाहिए ?

**उत्तर**–साहचर्य तथा एक व्यक्तिमें दोनोंके युगपत् रहनेसे ही यह सिद्ध होता है कि दोनों जुदे जुदे हैं, क्योंकि दोनों बातें भिन्न सत्तावाले पदार्थोंमे ही होती हैं। मतिपूर्वक श्रुत होता है, इसलिए दोनोंकी कारण-कार्यरूपसे विशेषता सिद्ध है ही।

"कारणके सदृश ही कार्य होता है, चूँकि श्रुत मतिपूर्वक हुआ है अतः उसे भी मतिरूप ही कहना चाहिए। सम्यग्दर्शन होने पर कुमति और कुश्रुतको युगपत् ज्ञानव्यपदेश प्राप्त होता है, अतः दोनों एक ही कहना चाहिए" यह शंका ठीक नहीं है; क्योंकि जिन कारणसदृशत्व और युगपद्वृत्ति हेतुओंसे आप एकत्व सिद्ध करना चाहते हो उन्हीसे उनमें भिन्नता सिद्ध होती है। सादृश्य और युगपद्वृत्ति पृथक्सिद्ध पदार्थोंमें ही होते हैं। यद्यपि मति और श्रुतका विषय समान है परन्तु जाननेके प्रकार जुदा जुदा है। विषय एक होनेसे ज्ञानोंमें एकता नहीं हो सकती, अन्यथा एक घटविषयक दर्शन और स्पर्शनमें भी एकत्व हो जायगा।

§२६-२९ **प्रश्न**–मति और श्रुत दोनों इन्द्रिय और मनसे उत्पन्न होते है, मतिकी तरह श्रुत भी वक्ताकी जिह्वा और श्रोताके कान और मनसे उत्पन्न होता है। अतः एक कारणजन्य होनेसे दोनो एक हैं ? **उत्तर**–एककारणता असिद्ध है। वक्ताकी जीभ शब्दोच्चारणमे निमित्त होती है न कि ज्ञानमें। श्रोताका कान भी शब्द प्रत्यक्षरूप मतिज्ञानमें निमित्त होता है न कि अर्थज्ञानमे, अतः श्रुतमें इन्द्रिय और मनोनिमित्तता असिद्ध है। शब्द सुननेके बाद जो मनसे ही अर्थज्ञान होता है वह श्रुत है अतः श्रुत अनिन्द्रियनिमित्तक है। यद्यपि ईहादि ज्ञान भी मनोजन्य होते है किन्तु वे मात्र अवग्रहके द्वारा गृहीत ही पदार्थको जानते है जब कि श्रुतज्ञान अपूर्व पदार्थको भी विषय करता है। एक घडेको इन्द्रिय और मनसे जानकर तज्जातीय विभिन्न देशकालवर्ती घटोंके सम्बन्ध जाति आदिका विचार भी श्रुतसे होता है। श्रुतज्ञान मतिके द्वारा एक जीवको जानकर उसके सम्बन्धके सत् संख्या क्षेत्र आदि अनुयोगोंके द्वारा नानाविध विशेषोंको जानता है। 'सुनकर निश्चय करना श्रुत है' यह तो मतिज्ञानका लक्षण है क्योकि वह भी शब्दको सुनकर 'यह गोशब्द है' ऐसा निश्चय करता ही है। किन्तु श्रुतज्ञान मन और इन्द्रियके द्वारा गृहीत या अगृहीत पर्यायवाले शब्द या उसके वाच्यार्थको श्रोत्रेन्द्रियके व्यापारके बिना ही नय आदि योजना द्वारा विभिन्न विशेषोंके साथ जानता है।

मति आदि ज्ञान प्रमाण हैं–

## तत्प्रमाणे ॥१०॥

मति आदि पाँचों ज्ञान प्रत्यक्ष और परोक्ष रूपसे दो प्रमाणोंमें विभाजित हैं।

§ १ प्रमाणशब्द भाव कर्तृ और करण तीनों साधनोंमें निष्पन्न होता है। जब भावकी विवक्षा होती है तो प्रमाको प्रमाण कहते हैं। कर्तृविवक्षामें प्रमातृत्वशक्तिकी मुख्यता होती है और करणविवक्षामें प्रमाता प्रमेय और प्रमाणकी भेदविवक्षा होती है। इनमें विवक्षानुसार अर्थ ग्रहण किया जाता है।

§ २ **प्रश्न**–प्रमाणकी सिद्धि स्वतः होती है या प्रमाणान्तर से ? यदि स्वतः, तो प्रमेयकी सिद्धि भी स्वतः होनी चाहिए। यदि अन्य प्रमाणसे, तो प्रमाणान्तरकी अपेक्षा होनेसे

अनवस्था दूषण आता है ? इच्छा मात्रसे किसीकी स्वतः सिद्धि और किसीकी परतःसिद्धि माननेमें कोई विशेष हेतु देना चाहिए अन्यथा स्वेच्छाचारित्वका दोष आयगा।

**उत्तर**–जिस प्रकार दीपक घटादि पदार्थोंके साथ ही साथ स्वस्वरूपका भी प्रकाशक है उसी तरह प्रमाण भी। प्रमाण या दीपकको स्वस्वरूपके प्रकाशनके लिए प्रमाणान्तर या प्रदीपान्तरकी आवश्यकता नही होती। जिस प्रकार एक ही प्रदीप 'प्रदीपनं प्रदीपः–प्रदीपन मात्र प्रदीप, प्रदीपयति प्रदीपः–प्रदीपन करनेवाला प्रदीप, प्रदीप्यतेऽनेन–जिसके द्वारा प्रदीपन हो वह प्रदीप' इन तीन साधनोमे व्यवहृत होता है उसमे न तो कोई विरोध ही आता है और न अनवस्था ही, उसी तरह प्रमाणको भी तीनों साधनों में व्यवहार करनेमे कोई विरोध या अनवस्था नही है।

§ ३–५ यदि प्रमाण स्वसंवेदी न हो तो परसवेद्य होनेके कारण वह प्रमाण ही नही हो सकता; क्योंकि परसवेद्य तो प्रमेय होता है। यदि घटज्ञान स्वाकारका परिच्छेदक नहीं है तो घटज्ञान और घट दोनोंमे अन्तर नही हो सकेगा क्योंकि दोनोमे समानरूपसे विषयाकारता ही रहती है। इसी तरह घटज्ञान और घटज्ञानका ज्ञान इन दोनों ज्ञानोंमें अस्वसंवेदन दशामे कोई अन्तर नही होगा क्योंकि जैसे घटज्ञानमें विषयाकारता रहेगी वैसे ही घटज्ञानज्ञानमें भी अन्तत विषयाकारता ही विषय पडेगी, स्वाकार नही। यदि ज्ञान स्वसवेदी न हो तो उसे 'ज्ञोऽहम्–मैं जाननेवाला हूं' यह स्मृति उत्तरकालमे नही हो सकेगी। इसी तरह जिस ज्ञानने अपने स्वरूपको नही जाना उस ज्ञानके द्वारा ज्ञात अर्थकी स्मृति नही हो सकेगी जैसे कि पुरुषान्तरके ज्ञानके द्वारा जाने गए पदार्थों की। पुरुषान्तरके ज्ञेयकी स्मृति हमें इसीलिए नहीं होती कि हम उसके ज्ञानको नही जानते। यदि हमारा भी ज्ञान हमें अज्ञात हो तो उस ज्ञानके द्वारा ज्ञात अर्थकी स्मृति हमे स्वय नही हो सकेगी।

§६–७ **प्रश्न**–यदि भावसाधनमे प्रमाको प्रमाण कहा जाता है तो फलका अभाव हो जायगा। प्रमा ही फल होती थी। **उत्तर**–अर्थावबोधमे जो प्रीति होती है वही फल है, कर्ममलिन आत्माको इन्द्रियादिके द्वारा जब अर्थावबोध होता है तो उसे प्रीति होती है, वही प्रमाणका फल है। प्रमाणका मुख्य फल अज्ञाननिवृत्ति है। इसी तरह राग और द्वेषरूप वृत्ति न होकर उपेक्षा भावका होना भी प्रमाणका फल है।

§८–९ **प्रश्न**–प्रमाण शब्दको कर्तृसाधन मानने पर वह प्रमाता रूप हो जाता है, पर, प्रमाता तो आत्मा होता है जो कि गुणी है और प्रमाण तो ज्ञान रूप गुण है, गुण और गुणी तो जुदे होते है। कहा भी है कि–"आत्मा मन इन्द्रिय और पदार्थके सन्निकर्षसे जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह भिन्न है" अत प्रमाणशब्दको कर्तृसाधन न मानकर करणसाधन मानना ही उचित है। **उत्तर**–यदि ज्ञानको आत्मासे सर्वथा भिन्न माना जाता है तो आत्मा घटकी तरह अज्ञ–ज्ञानशून्य जड हो जायगा। ज्ञानके सम्बन्धसे 'ज्ञ' कहना भी उचित नहीं है; क्योंकि अन्धेको जैसे दीपकका संयोग होने पर भी दिखाई नहीं देता यतः वह स्वयं दृष्टिशून्य है उसी तरह ज्ञानस्वभावरहित आत्मामे ज्ञानका सम्बन्ध होनेपर भी ज्ञत्व नहीं आ सकेगा।

§१०–१३ **प्रश्न**–जैसे दीपक जुदा है और घड़ा जुदा, उसी तरह जो प्रमाण है वह प्रमेय नही हो सकता और जो प्रमेय है वह प्रमाण नही। दोनोंके लक्षण भिन्न भिन्न हैं। **उत्तर**–जिस प्रकार बाह्य प्रमेयोंसे प्रमाण जुदा है उसी तरह उसमे यदि अन्तरङ्ग प्रमेयता

न हो अर्थात् वह स्वयं अपना प्रमेय न बन सकता हो तो अनवस्था दूषण होगा, क्योंकि उसे अपनी सत्ता सिद्ध करनेके लिए द्वितीय प्रमाणकी आवश्यकता होगी और द्वितीय प्रमाणको भी तृतीय प्रमाण की । यदि अनवस्था दूषणके निवारणके लिए ज्ञानको दीपक की तरह स्वपरप्रकाशी अर्थात् स्वप्रमेय माना जाता है तो प्रमाण और प्रमेयके भिन्न होनेका पक्ष समाप्त हो जाता है । वस्तुतः संज्ञा लक्षण प्रयोजन आदिकी भिन्नता होनेसे प्रमाता प्रमाण और प्रमेयमें भिन्नता है तथा पृथक् पृथक् रूपसे अनुपलब्धि होनेके कारण अभिन्नता है । निष्कर्ष यह है कि प्रमेय नियमसे प्रमेय ही है किन्तु प्रमाण प्रमाण भी है और प्रमेय भी ।

§ १४ आगे मति और श्रुतका परोक्ष तथा अवधि आदिका प्रत्यक्ष रूपसे वर्णन है, अतः इन्ही दो भेदोंकी अपेक्षा 'प्रमाणे' यह द्विवचन निर्देश किया गया है ।

§ १५ 'तत्' शब्दके द्वारा मति आदि ज्ञानोंमे प्रमाणताका विधान है, ये ही प्रमाण है सन्निकर्ष आदि नहीं ।

§ १६-२२ सन्निकर्षको प्रमाण और अर्थाधिगमको फल मानने पर सर्वज्ञत्व नहीं बन सकेगा, क्योंकि सकल पदार्थोसे सन्निकर्ष नहीं बनता । सर्वज्ञके आत्मा मन इन्द्रिय और अर्थ तथा आत्मा मन और अर्थ यह चतुष्टयसन्निकर्ष और त्रयसन्निकर्ष अर्थज्ञानमें कारण नहीं हो सकता, क्योकि मन और इन्द्रियां एक साथ प्रवृत्ति नही करती हैं तथा इनका विषय मर्यादित है । सूक्ष्म व्यवहित और विप्रकृष्ट आदि रूपसे ज्ञेय अनन्त हैं । इनका सन्निकर्ष हुए बिना इनका ज्ञान होगा नही, अतः सर्वज्ञत्वका अभाव हो जायगा । आत्माको सर्वगत मानकर सर्वार्थ-सन्निकर्ष कहना उचित नहीं है, क्योंकि आत्माका सर्वगतत्व परीक्षासिद्ध नही है । यदि आत्मा सर्वगत है तो उसमे क्रिया न होनेसे पुण्य पाप और पुण्य-पापमूलक संसार तथा संसारोच्छेदरूप मुक्ति आदि नही बन सकेंगे । इन्द्रियां तो अचेतन हैं अत. इन्हें संसार और मोक्ष नहीं हो सकता । चक्षु और मन प्राप्यकारी (पदार्थोसे सन्निकर्ष करके जाननेवाले) नही हैं अतः सभी इन्द्रियोंसे सन्निकर्ष भी नहीं होता । जो इन्द्रियां प्राप्यकारी हैं अर्थात् जिन स्पर्शनादि इन्द्रियोंसे पदार्थका सम्बन्ध होकर ज्ञान होता है उनके द्वारा सदा और पूर्ण रूपसे ग्रहण होना चाहिए, क्योंकि वे सर्वगत आत्माके द्वारा पदार्थोंके प्रत्येक भागसे सम्बन्धको प्राप्त हैं । यदि सन्निकर्षको प्रमाण माना जाता है तो सन्निकर्षके फल अर्थाधिगमको अर्थमें भी होना चाहिए जैसे कि स्त्री और पुरुषके सयोगका फल-सुखानुभव दोनोंका होता है । ऐसी दशामे आत्माकी तरह इन्द्रिय मन और अर्थको भी अर्थज्ञान होना चाहिए । शय्या पर सोनेवाले पुरुषके दृष्टान्तसे केवल पुरुषमें अर्थावबोध सिद्ध करना उचित नहीं है; क्योंकि शय्या अचेतन है वह सुखकी अधिकारिणी नही हो सकती । यदि इन्द्रिय मन और अर्थमें अचेतन होनेके कारण सन्निकर्षके फल अर्थावबोधका वारण किया जाता है तो इस युक्तिसे तो आत्मामें भी अर्थावबोध नहीं हो सकेगा, क्योंकि सन्निकर्षवादियोंके मतमें आत्मा भी ज्ञानशून्य है अर्थात् अर्थबोधके पहिले सभी अज्ञ हैं; तब अर्थावबोध आत्मामें ही हो इन्द्रिय मन और अर्थमें नहीं यह नियम कैसे बन सकता है ? ज्ञानका आत्मासे ही सम्बन्ध हो इन्द्रिय आदिसे नहीं इसमें क्या विशेष हेतु है ? 'ज्ञानका समवाय आत्मामें ही होता है अन्यमें नहीं' यह उत्तर भी विवाद रहित नहीं है क्योंकि जब सभी ज्ञानशून्य हैं तब 'आत्मामें ही ज्ञानका समवाय हो अन्यमें नही'' यही प्रतिनियम नहीं बन सकता । समवाय

एक और सर्वगत है और आत्मा आदि सभी समान रूपसे ज्ञानशून्य है तब क्या कारण है कि समवाय 'आत्मामे ही ज्ञानका सम्बन्ध कराता है अन्यमे नही ?' अतः सन्निकर्षको प्रमाण मानना उचित नहीं है।

परोक्ष ज्ञानका वर्णन–

## आद्ये परोक्षम् ॥११॥

आदिके मति और श्रुतज्ञान परोक्ष प्रमाण है।

§ १ आदि शब्द प्रथम प्रकार व्यवस्था समीपता अवयव आदि अनेक अर्थोंमें प्रयुक्त होता है फिर भी यहाँ विवक्षासे उसका 'प्रथम' अर्थ लेना चाहिए।

§ २–५ **प्रश्न**–यदि आदि शब्दका 'प्रथम' अर्थ है तो श्रुतका ग्रहण नही हो सकेगा क्योंकि सूत्रमे तो मतिका प्रथम निर्देश हुआ है। यह समाधान तो उचित नही है कि 'श्रुत अवधिकी अपेक्षा प्रथम है'; क्योकि इसमे तो केवलज्ञानके सिवाय सभी अपने उत्तर ज्ञानकी अपेक्षा आदि हो सकते है। द्विवचनका निर्देश होनेसे श्रुतका ग्रहण करनेमे तो विवाद ही है कि किन दोका ग्रहण करना चाहिए ? **उत्तर**–निकटताके कारण श्रुतका ग्रहण किया जाना चाहिए। द्विवचन निर्देशसे जिस दूसरेका ग्रहण करना है वह प्रथम मतिका समीप–निकट होना चाहिए। समीपताके कारण श्रुतको भी 'आद्य' कह सकते है। एक तो सूत्रमे मतिके पास श्रुतका ग्रहण है दूसरे दोनो करीव-करीब समानविषयक और समस्वामिक होनेसे परस्पर निकट है।

§ ६–७ उपात्त-इन्द्रिया और मन तथा अनुपात्त-प्रकाश उपदेश आदि 'पर' है। परकी प्रधानतासे होनेवाला ज्ञान परोक्ष है। जैसे गतिस्वभाववाले पुरुषका लाठी आदिकी सहायतासे गमन होता है उसी प्रकार ज्ञस्वभाव आत्माको मतिश्रुतावरणका क्षयोपशम होनेपर भी इन्द्रिय और मन रूप परद्वारोसे ही ज्ञान होता है। यह ज्ञान पराधीन होनेसे परोक्ष है। परोक्षका अर्थ अज्ञान या अनवबोध नही है किन्तु पराधीन ज्ञान।

प्रत्यक्ष ज्ञान–

## प्रत्यक्षमन्यत् ॥१२॥

अन्य अवधि मन पर्यय और केवलज्ञान प्रत्यक्ष प्रमाण है।

§ १ इन्द्रिय और मनकी अपेक्षाके बिना व्यभिचाररहित जो साकार ग्रहण होता है उसे प्रत्यक्ष कहते है। 'अतत्' को 'तत्' रूपसे ग्रहण करना व्यभिचार है, प्रत्यक्ष 'तत्' को 'तत्' जानता है अत अव्यभिचारी है। इस विशेषणसे विभङ्ग-कुअवधिका निराकरण हो जाता है क्योंकि यह मिथ्यादर्शनके उदयसे व्यभिचारी-अन्यथा ग्राहक होता है। आकार अर्थात् विकल्प, जो ज्ञान सविकल्प अर्थात् निश्चयात्मक है वह साकार है। इस विशेषणसे अवधिदर्शन और केवलदर्शनका निराकरण हो जाता है क्योंकि ये अनाकार है। इन्द्रिया-निन्द्रियानपेक्ष विशेषण मति और श्रुत ज्ञानकी व्यावृत्ति कर देता है क्योंकि ये ज्ञान इन्द्रियमनोजन्य हैं।

§ २–३ प्रत्यक्ष लक्षणमें कहे गए विशेषण सूत्रसे ही प्रतीत होते हैं, ऊपरसे नहीं मिलाए गए हैं। यथा, 'अक्ष अर्थात् आत्मा, जो ज्ञान प्रक्षीणावरण या क्षयोपशमप्राप्त

आत्ममात्रकी अपेक्षासे ही वह प्रत्यक्ष' प्रत्यक्ष शब्दका यह व्युत्पत्त्यर्थ करनेसे इन्द्रिय और मनरूप परकी अपेक्षाकी निवृत्ति हो जाती है । 'ज्ञान'का प्रकरण है, अतः अनाकार दर्शनका व्यवच्छेद हो जाता है । इसी तरह 'सम्यक्' का प्रकरण होनेसे व्यभिचारी ज्ञानकी निवृत्ति हो जाती है ?

४–५ **प्रश्न**–इन्द्रिय और मन रूप बाह्य और आभ्यन्तर करणोंके बिना ज्ञान का उत्पन्न होना ही असम्भव है। बिना करणके तो कार्य होता ही नही है ? **उत्तर**–असमर्थके लिए बसूला करौंत आदि बाह्य साधनोंकी आवश्यकता होती है । जैसे रथ बनानेवाला साधारण रथकार उपकरणोंसे रथ बनाता है किन्तु समर्थ तपस्वी अपने ऋद्धि-बलसे बाह्य बसूला आदि उपकरणोंके बिना संकल्प मात्रसे रथको बना सकता है उसी तरह कर्ममलीमस आत्मा साधारणतया इन्द्रिय और मनके बिना नही जान सकता पर वही आत्मा जब ज्ञानावरणका विशेष क्षयोपशम रूप शक्तिवाला हो जाता है या ज्ञानावरणका पूर्ण क्षय कर देता है तब उसे बाह्य करणोंके बिना भी ज्ञान हो जाता है । आत्मा तो सूर्य आदिकी तरह स्वयंप्रकाशी है, इसे प्रकाशनमें परकी अपेक्षा नही होती है। आत्मा विशिष्ट क्षयोपशम या आवरणक्षय होनेपर स्वशक्तिसे ही पदार्थोंको जानता है ।

§ ६–८ **प्रश्न**–इन्द्रियव्यापारजन्य ज्ञानको प्रत्यक्ष और इन्द्रिय-व्यापारकी अपेक्षा न रखनेवाले ज्ञानको परोक्ष कहना चाहिए । सभी वादी इसमें प्राय एकमत है । यथा, बौद्ध कल्पनापोढ अर्थात् निर्विकल्प ज्ञानको प्रत्यक्ष कहते है । नाम जाति आदिकी योजना कल्पना कहलाती है । इन्द्रियां चूंकि असाधारण कारण है अतः चाक्षुष प्रत्यक्ष रासन प्रत्यक्ष आदि रूपसे इन्द्रियोंके अनुसार प्रत्यक्षका नामकरण हो जाता है । नैयायिक इन्द्रिय और अर्थके सन्निकर्षसे उत्पन्न होनेवाले, अव्यपदेश्य-निर्विकल्पक, अव्यभिचारि और व्यवसायात्मक ज्ञानको प्रत्यक्ष कहते है । सांख्य श्रोत्रादि इन्द्रियोकी वृत्ति को प्रत्यक्ष कहते हैं। मीमांसक इन्द्रियोंका सम्प्रयोग होनेपर पुरुषके उत्पन्न होनेवाली बुद्धिको प्रत्यक्ष मानते हैं ।

**उत्तर**–इन्द्रियजन्य ज्ञानको प्रत्यक्ष माननेसे आप्तके प्रत्यक्ष ज्ञान न हो सकेगा, सर्वज्ञताका लोप हो जायगा, क्योंकि सर्वज्ञ आप्तके इन्द्रियज ज्ञान नही होता। आगमसे अतीन्द्रिय पदार्थोंका ज्ञान मानकर सर्वज्ञताका समर्थन करना तो युक्तियुक्त नहीं है; क्योंकि आगम प्रत्यक्षदर्शी वीतराग पुरुषके द्वारा प्रणीत होता है । जब अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष सिद्ध नहीं है तब अतीन्द्रिय पदार्थोंमे आगमका प्रामाण्य कैसे बन सकता है ? आगमका अपौरुषेयत्व तो असिद्ध है। पुरुष प्रयत्नके बिना उत्पन्न हुआ कोई भी विधायक शब्द प्रमाण नहीं है । हिंसादिका विधान करनेवाला वेद प्रमाण नही हो सकता ।

§ ९–१० **बौद्ध** का यह कहना भी उचित नही है कि–'योगियोंको आगम विकल्पसे शून्य एक अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष होता है, उससे वह समस्त पदार्थोंका ज्ञान करता है। कहा भी है–योगियोंको गुरुनिर्देश अर्थात् आगमोपदेशके बिना पदार्थमात्रका बोध हो जाता है'; क्योंकि इस मतमें प्रत्यक्ष शब्दका अक्ष-इन्द्रियजन्य अर्थ नही बनेगा, कारण योगियोंके इन्द्रियां नही हैं । अथवा, जब 'स्वहेतु परहेतु उभयहेतु या बिना हेतुके पदार्थ उत्पन्न नहीं हो सकते, सामान्य और विशेषमें एकदेश और सर्वदेश रूपसे वृत्ति माननेपर अनेक दूषण आते हैं' आदि हेतुओंसे पदार्थमात्रका अभाव किया जाता है और

ज्ञानमात्र निरालम्बन है तब योगियोंको सर्वार्थज्ञानकी संभावना ही नहीं की जा सकती। निर्विकल्प पदार्थकी कल्पना न तो युक्तिसंगत ही है और न प्रमाणसिद्ध ही। बौद्धोंके मतमें योगीकी सत्ता भी स्वयं सिद्ध नहीं है, निर्वाणदशामें तो सर्वशून्यता तक स्वीकार की गई है। कहा भी है–'निर्वाण दो प्रकारका है–सोपधिशेष और निरुपधिशेष। सोपधिशेष निर्वाणमें ज्ञाताकी सत्ता रहती है।' परन्तु जिस प्रकारसे वे बाह्य पदार्थोंका अभाव करते हैं उन्ही युक्तियोंसे अन्तरङ्ग पदार्थ आत्माका भी अभाव हो जायगा।

**नैयायिक** का यह कहना भी उचित नहीं है कि 'आत्मा इन्द्रियादिसे रहित होकर भी योगजधर्मके प्रसादसे सर्वज्ञ हो सकता है,' क्योंकि निष्क्रिय और नित्य योगीमें जिस प्रकार समस्त क्रियाएँ नहीं होती उसी तरह कोई भी अनुग्रह या विकार भी नही हो सकता, वह तो कूटस्थ अपरिणामी नित्य है।

§ ११ **बौद्धों** का प्रत्यक्षका 'कल्पनापोढ' लक्षण भी नहीं बनता; क्योंकि कल्पनापोढ अर्थात् निर्विकल्पक प्रत्यक्ष यदि सर्वथा कल्पनापोढ है, तो 'प्रमाण ज्ञान है, प्रत्यक्ष कल्पनापोढ है' इत्यादि कल्पनाएं भी उसमे नही की जा सकेगी अर्थात् उसके अस्तित्व आदि की भी कल्पना नही की जा सकेगी, उसका 'अस्ति' इस प्रकारसे भी सद्भाव-सिद्ध नही होगा। यदि उसमें 'अस्ति' 'कल्पनापोढ' इत्यादि कल्पनाओका सद्भाव माना जाता है तो वह सर्वथा कल्पनापोढ नही कहलायगा। यदि कथञ्चित् कल्पनापोढ माना जाता है तब भी स्ववचनव्याघात निश्चित है।

बौद्ध (पूर्वपक्ष)–निर्विकल्पकको हम सर्वथा कल्पनापोढ नही कहते। कल्पनापोढ यह विशेषण परमतके निराकरणके लिए है अर्थात् परमतमे नामजाति आदि भेदोंके उपचारको कल्पना कहा है उस कल्पनासे रहित प्रत्यक्ष होता है न कि स्वरूपभूत विकल्पसे भी रहित। कहा भी है–"पाँच विज्ञानधातु सवितर्क और सविचार है, वे निरूपण और अनुस्मरण रूप विकल्पोसे रहित है।"

जैन (**उत्तरपक्ष**)–विषयके प्रथम ज्ञानको वितर्क कहते है। उसीका बार बार चिन्तन विचार कहलाता है। उसीमे नाम जाति आदिकी दृष्टिसे शब्दयोजनाको निरूपण कहते हैं। पूर्वानुभवके अनुसार स्मरणको अनुस्मरण कहते है। ये सभी धर्म क्षणिक निरन्वय विनाशी इन्द्रियविषय और ज्ञानोंमे नही बन सकते क्योंकि दोनोंकी एक साथ उत्पत्ति होती है और क्षणिक हैं। गायके एक साथ उत्पन्न होनेवाले दोनों सीगोंकी तरह इनमें परस्पर कार्यकारणभावमूलक ग्राह्यग्राहकभाव भी नही बन सकता। यदि पदार्थ और ज्ञानको क्रमवर्ती मानते हैं तो ज्ञानकालमे पदार्थका तथा पदार्थकालमें ज्ञानका अभाव होने से विषयविषयिभाव नहीं बन सकता। मिथ्या सन्तानकी अपेक्षा भी इनमे उक्त धर्मोंका समावेश करना उचित नहीं है। अतः समस्त विकल्पोंकी असम्भवता होनेसे 'यह, निर्विकल्पक है, यह नही है' आदि कोई भी विकल्प नहीं हो सकेगा। इस तरह समस्त विकल्पातीत ज्ञानका अभाव ही प्राप्त होता है। ज्ञानमें अनुस्मरण आदि माननेपर तो उस ज्ञानको या ज्ञानाधार आत्माको अनेकक्षणस्थायी मानना होगा, क्योंकि स्मरण स्वयमनुभूत वस्तुका कालान्तरमें होता है, अन्यके द्वारा अनुभूतका अन्यको नहीं।

**बौद्धोंने**–पांच इन्द्रिय और मानस ज्ञानमें एकक्षण पूर्वके ज्ञानको मन कहा है। ऐसे मनसे उत्पन्न होनेवाले ज्ञानको मानस प्रत्यक्ष कहना युक्त नहीं हैं; क्योंकि जब मन अतीत होनेसे असत् हो गया तब वह ज्ञानका कारण कैसे हो सकता है ? यदि पूर्वके नाश और उत्तरके उत्पादको एक साथ मानकर कार्यकारण भाव माना जाता है; तो भिन्न सन्तानवर्ती पूर्वोत्तर क्षणोंमें भी कार्यकारणभाव मानना चाहिए। यदि एक सन्तानवर्ती क्षणोंमें किसी शक्ति या योग्यताका अनुगम माना जाता है तो क्षणिकत्वकी प्रतिज्ञा नष्ट होती है।

§ १२ **बौद्धोंने** ज्ञानको अपूर्वार्थग्राही माना है। उनका यह मत भी युक्तियुक्त नहीं है; क्योंकि सभी ज्ञान प्रमाण हो सकते हैं। जैसे दीपक प्रथमक्षणमें अन्धकारमग्न पदार्थोंको प्रकाशित करता है और उत्तरकालमें भी वह प्रकाशक बना रहता है कभी भी अप्रकाशक नहीं होता उसी तरह ज्ञान भी प्रतिसमय प्रमाण रहता है चाहे वह गृहीतको जाने या अगृहीतको। यदि प्रतिक्षण परिवर्तनके आधारसे प्रदीपमें प्रतिक्षण नूतन प्रकाशकत्व माना जाता है और इसी तरह ज्ञानको भी प्रतिक्षण अपूर्वका प्रकाशक बनाया जाता है "तो स्मृति इच्छा और द्वेष आदिकी तरह पूर्वपूर्व पदार्थोंका जाननेवाला ज्ञान प्रमाण नहीं है" यह बौद्ध ग्रन्थका वाक्य खंडित हो जाता है, क्योंकि प्रतिक्षण परिवर्तनके अनुसार कोई भी ज्ञान गृहीतग्राही हो ही नहीं सकता।

१३–१४ ज्ञानद्वैतवादी बौद्धोंके मतसे ज्ञान विषयाकार भी होता है और स्वाकार भी। ये उभयाभास ज्ञानके स्वसंवेदनको प्रमाणका फल मानते हैं। उनका स्वसंवेदनको फल मानना उचित नहीं है क्योंकि फल चूँकि कार्य है अतः उसे भिन्न होना ही चाहिए जैसे कि छेदन क्रिया छेदनेवाले और छिदे जानेवालेसे भिन्न होती है। यह समाधान भी उचित नहीं है कि 'अधिगमरूप फलमें ही व्यापाररूप प्रमाणताका उपचार करके एक ही अधिगमको प्रमाण और फल कह देते हैं', क्योंकि उपचार तब होता है जब मुख्य वस्तु स्वतन्त्र भावसे प्रसिद्ध है। जैसे सिंह अपने शूरत्व-क्रूरत्व आदि गुणोंसे प्रसिद्ध है, तभी उसका सादृश्यसे बालकमें उपचार किया जाता है, पर यहां जब मुख्य प्रमाण ही प्रसिद्ध नहीं है तब फलमें उसके उपचारकी कल्पना ही नहीं हो सकती।

§ १५ एक ही ज्ञानमें ग्राहकाकार विषयाकार और सवेदनाकार इन तीन आकारोंको मानकर प्रमाण-फलव्यवस्था बनाना उचित नहीं है; क्योंकि इस कल्पनामें एकान्तवादका निराकरण होकर अनेकान्तवादकी स्थापना हो जाती है। एक वस्तु अनेकधर्मवाली होती है यह तो जैनेन्द्रका अनेकान्त सिद्धान्त है। यदि एक ज्ञानमें अनेकाकारता हो सकती है तो जगत्‌के प्रत्येक पदार्थको अनेकधर्मात्मक माननेमें क्या बाधा है ? यदि अनेकान्तात्मक द्रव्यसिद्धिके भयसे केवल आकार ही आकार मानते हैं तो यह प्रश्न होता है कि 'वे आकार किसके हैं ?' निराश्रय आकार तो रह नहीं सकते। अतः उनका अभाव ही हो जायगा। वे आकार यदि युगपत् उत्पन्न होते हैं तो उनमें कार्यकारणभाव नहीं बन सकेगा। क्षणिक आकारोंकी क्रमिक उत्पत्ति हो ही नहीं सकती। यदि हो; तो 'अधिगम भिन्न पदार्थ नहीं है अर्थात् आकाररूप ही है' यह सिद्धान्त खण्डित हो जाता है क्योंकि क्रमिक उत्पत्तिमें अधिगमकी भी किसी क्षणमें स्वतन्त्र उत्पत्ति माननी पड़ेगी। यदि बाह्य पदार्थोंकी सत्ता नहीं है और केवल ज्ञानमात्र ही सत् है; प्रमाण और

और प्रमाणाभासकी व्यवस्था नहीं बन सकेगी क्योंकि अन्तरंग आकारमें तो कोई भेद नहीं होता। जो 'असत्'को 'सत्' जाने वह प्रमाणाभास और जो 'असत्' ही है यह जाने वह प्रमाण–इस प्रकारकी प्रमाण-प्रमाणाभास व्यवस्था माननेपर स्वलक्षण और सामान्यलक्षण इन दो प्रमेयोंसे प्रत्यक्ष और अनुमान इन दो प्रमाणोंका नियम करना असङ्गत हो जायगा; क्योंकि यह नियम प्रमेयकी सत्ता स्वीकार करके किया गया है। 'प्रत्यक्ष स्वलक्षण-को विषय करता है, असाधारण वस्तु स्वलक्षण है, वह विकल्पातीत है, इसीका 'यह वह' इत्यादिरूपसे व्यवहारमे निर्देश होता है, सामान्य अनुमानका विषय होता है' आदि व्याख्याएँ सर्वाभाववादमें नही बन सकतीं। सर्वाभाववादमें किसी भी भेदकी संभावना ही नहीं की जा सकती। सम्बन्धियोंके भेदसे अभावमे भेद कहना तो तब उचित है जब सम्बन्धियोकी सत्ता सिद्ध हो।

**संवेदनाद्वैतवादीका** यह कथन भी उचित नहीं है कि–'सभी ज्ञान निरालम्बन होनेसे *अयथार्थ* है, निर्विकल्पक स्वज्ञान ही प्रमाण है। शास्त्रोंमें जो प्रमाण प्रमेय आदिकी *प्रक्रिया है उसके द्वारा अविद्याका ही विस्तार किया गया है। विद्या तो आगमविकल्पसे* परे है, वह स्वयं प्रकाशमान है"; क्योंकि संवेदनाद्वैतकी सिद्धिका कोई उपाय नही है। कहा भी है–

"जो संवेदनाद्वैत प्रत्यक्षबुद्धिका विषय नही है, जिसका अनुमान अर्थरूप लिंगके द्वारा हो नही सकता, और जिसके स्वरूपकी सिद्धि वचनों द्वारा भी नही हो सकती उस सर्वथा असिद्ध संवेदनको माननेवालोंकी क्या गति होगी ?" अतः संवेदनाद्वैतवाद त्याज्य है।

मति ज्ञानके प्रकार–

## मतिः स्मृतिः संज्ञा चिन्ताऽभिनिबोध इत्यनर्थान्तरम् ॥१३॥

मति स्मृति संज्ञा चिन्ता और अभिनिबोध आदि मतिज्ञानावरणके क्षयोपशमसे होनेके कारण भिन्न नहीं है।

§ १ इति शब्दके अनेक अर्थ होते है–यथा 'हन्तीति पलायते–मारा इसलिए भागा' यहाँ इति शब्दका अर्थ हेतु है। 'इति स्म उपाध्याय. कथयति–उपाध्याय इस प्रकार कहता है' यहाँ 'इस प्रकार' अर्थ है। 'गौः अश्व. इति–गाय घोड़ा आदि प्रकार' यहाँ इतिशब्द प्रकारवाची है। 'प्रथममाह्निकमिति, यहाँ इति शब्दका अर्थ समाप्ति है। इसी तरह व्यवस्था अर्थविपर्यास शब्दप्रादुर्भाव आदि अनेक अर्थ है। यहाँ विवक्षासे आदि और प्रकार ये दो अर्थ लेने चाहिए। मति स्मृति आदिमे आदि शब्दसे प्रतिभा बुद्धि उपलब्धि आदिका ग्रहण होता है।

§ २ यद्यपि मति आदि शब्दोंमें अर्थभेद है फिर भी रूढ़िवश इन शब्दोंमें एकार्थता है। जैसे कि 'गच्छति गौ.' इस प्रकार व्युत्पत्त्यर्थ मान लेने पर भी गौ शब्द सभी चलनेवालोंमें प्रयुक्त न होकर एक पशुविशेषमें रूढ़िके कारण प्रयुक्त होता है। ये सभी मति आदि मतिज्ञानावरणके क्षयोपशमसे ही पदार्थबोध कराते हैं अतः इनमें भेद नहीं है।

§ ३–५ **प्रश्न**–जैसे गौ अश्व आदिमे शब्दभेदसे अर्थभेद है उसी तरह मत्यादिमें भी होना चाहिए। **उत्तर**–'शब्द भेदसे अर्थभेद'का नियम संशय उत्पन्न करनेवाला है उससे किसी पक्षविशेषका निर्णय नहीं हो सकता, क्योंकि इन्द्र शक्र और पुरन्दर आदिमें शब्दभेद होनेपर भी अर्थभेद नहीं देखा जाता। तीनों शब्द एक इन्द्र अर्थके वाचक

हैं। यदि शब्दभेदसे अर्थभेद है तो शब्द-अभेदसे अर्थ-अभेद भी होना चाहिए। फलतः वचन पृथिवी आदि ग्यारह अर्थोंमें अभेद हो जाना चाहिए, क्योंकि ये सभी एक 'गो' शब्दके वाच्य हैं। अथवा, जैननयके अनुसार इन शब्दोंमें भेद भी है और अभेद भी। द्रव्यदृष्टिसे जैसे इन्द्रादि शब्द इन्द्र द्रव्यके वाचक होनेसे अभिन्न हैं उसी तरह एक मतिज्ञानावरणके क्षयोपशमसे उत्पन्न सामान्य मतिज्ञानकी अपेक्षासे अथवा एक आत्मद्रव्यकी दृष्टिसे मत्यादि अभिन्न हैं और तत् तत् पर्यायकी दृष्टिसे भिन्न हैं। इन्दनक्रिया शासनक्रिया आदिसे विशिष्ट इन्द्रादिपर्यायें जैसे भिन्न है उसी तरह मनन स्मरण संज्ञान चिन्तन आदि पर्यायें भी भिन्न हैं। यह पर्यायार्थिक नयकी दृष्टि है।

§ ६–७ **प्रश्न**–जैसे मनुष्य मानव मनुज आदि पर्याय शब्द मनुष्यके लक्षण नहीं हैं उसी तरह मति आदि पर्याय शब्द भी मतिज्ञानके लक्षण नही हो सकते। **उत्तर**–जो पर्याय पर्यायवालेसे अभिन्न होती है वह लक्षण बनती है जैसे उष्ण पर्याय अग्निसे अभिन्न होनेके कारण अग्निका लक्षण बनती ही है। जैसे मनुष्य मानव मनुज आदि शब्द घटादि द्रव्योंसे व्यावृत्त होकर एक सामान्य मनुष्य रूप अर्थके लक्षक होनेसे लक्षण हैं, अन्यथा यदि ये मनुष्य सामान्यका प्रतिपादन न करें तो मनुष्यका अभाव ही हो जायगा उसी प्रकार मति आदि शब्द अभिनिबोधसामान्यात्मक मतिज्ञानके लक्षक होनेसे मतिज्ञानके लक्षण होते हैं। जैसे 'अग्नि कौन ?' यह प्रश्न होनेपर बुद्धि तुरत दौड़ती है कि 'जो उष्ण', और 'कौन उष्ण' कहनेपर 'जो अग्नि' इस प्रकार गत्वा-प्रत्यागत न्याय (समान प्रश्नोत्तर न्याय) से भी पर्याय शब्द लक्षण बन सकते हैं। मति आदिमें भी यही न्याय समझना चाहिए, यथा–'मतिज्ञान कौन ?' 'जो स्मृति आदि', 'स्मृति आदि क्या है' ? जो 'मतिज्ञान'। इस प्रकार मत्यादि पर्याय शब्दोंके लक्षण बननेमें कोई बाधा नहीं है।

सभी पर्यायें लक्षण नही होती किन्तु आत्मभूत अन्तरंग पर्याय ही लक्षण होती है। अग्निका लक्षण उष्णता तो हो सकती है धूम आदि नहीं। उसी तरह मति आदि ज्ञान पर्यायें लक्षण हो सकती हैं न कि मति आदि पुद्गल शब्द आदि बाह्य पदार्थ।

§ ८–१० अथवा, इति शब्द अभिधेयवाची है। अर्थात् मति स्मृति संज्ञा आदिके द्वारा जो अर्थ कहा जाता है वह मतिज्ञान है। मत्यादिके द्वारा श्रुतज्ञान आदिका तो कथन होता ही नहीं है क्योंकि उनके भिन्न भिन्न लक्षण आगे कहे जायँगे।

मतिज्ञानकी उत्पत्तिके कारण–

## तदिन्द्रियानिन्द्रियनिमित्तम् ॥१४॥

मतिज्ञान इन्द्रिय और मनसे उत्पन्न होता है।

§ १ इन्द्र अर्थात् आत्मा। कर्ममलीमस आत्मा सावरण होनेसे स्वयं पदार्थोंके ग्रहणमें असमर्थ होता है। उस आत्माको अर्थोपलब्धिमें लिङ्ग अर्थात् द्वार या कारण इन्द्रियाँ होती हैं।

§ २–३ अनिन्द्रिय अर्थात् मन, अन्तःकरण। जैसे अब्राह्मण कहनेसे ब्राह्मणत्व-रहित किसी अन्य पुरुषका ज्ञान होता है वैसे अनिन्द्रिय कहनेसे इन्द्रियरहित किसी अन्य पदार्थका बोध नहीं करना चाहिए; क्योंकि अनिन्द्रियमें जो 'न' है वह 'ईषत् प्रतिषेध'को

कहता है। जैसे 'अनुदरा कन्या' कहनेसे 'बिना पेटकी लड़की' न समझकर गर्भ धारण आदिके अयोग्य छोटे पेटवाली लड़कीका ज्ञान होता है उसी तरह अनिन्द्रियसे इन्द्रियत्वका अभाव नहीं होता किन्तु मन, चक्षुरादिकी तरह प्रतिनियत देशवर्ती विषयोंको नहीं जानकर अनियत विषयवाला है अतः वह 'अनिन्द्रिय' पदका वाच्य होता है। मन, गुण दोष विचार आदि अपनी प्रवृत्तिमे इन्द्रियादिकी अपेक्षा नहीं रखता अतः वह अन्तरंग करण होनेसे अन्तःकरण कहा जाता है।

§ ४ यद्यपि मतिज्ञानका प्रकरण होनेसे मतिज्ञानका सम्बन्ध हो ही जाता है अतः इस सूत्रमे 'तत्' शब्दके ग्रहणकी आवश्यकता न थी; फिर भी आगेके सूत्रमें कहे जानेवाले अवग्रहादि भेद मतिज्ञानके हैं यह स्पष्ट बोध करानेके लिए यहाँ 'तत्' शब्दका ग्रहण किया है।

मतिज्ञानके भेद–

## अवग्रहेहावायधारणाः ॥१५॥

अवग्रह ईहा अवाय और धारणा ये चार मतिज्ञानके भेद हैं।

§ १ विषय और विषयी-इन्द्रियोका सन्निपात अर्थात् योग्य देशस्थिति होनेपर दर्शन होता है। इसके बाद जो आद्य अर्थग्रहण है वह अवग्रह कहलाता है।

§ २ अवग्रहके द्वारा 'यह पुरुष है' ऐसा आद्यग्रहण होनेपर पुन उसकी भाषा उमर रूपादिके द्वारा विशेष जाननेकी ओर झुकना ईहा है।

§ ३ भाषा आदि विशेषोंके द्वारा उसकी उस विशेषताका यथार्थ ज्ञान कर लेना अवाय है जैसे यह दक्षिणी है युवा है या गौर है आदि।

§ ४ निश्चित विशेषकी कालान्तरमे स्मृतिका कारण धारणा होती है।

§ ५ अवग्रह आदि क्रमश. उत्पन्न होते है, अतः उनका सूत्रमे क्रमशः ग्रहण किया है।

§ ६–१० **प्रश्न**–जैसे चक्षुके रहते हुए संशय होता है अतः उसे निर्णय नही कह सकते उसी तरह अवग्रहके होते हुए ईहा देखी जाती है। ईहा निर्णय रूप तो है नही क्योंकि निर्णयके लिए ईहा है न कि स्वयं निर्णयरूप, और जो निर्णयरूप नहीं है वह संशयकी ही कोटिका होता है अत. अवग्रह और ईहाको प्रमाण नही कह सकते। जैसे ऊर्ध्वताका आलोचन होनेपर भी स्थाणु और पुरुष कोटिक सशय हो जाता है उसी तरह अवग्रहके द्वारा 'यह पुरुष है' इस ग्रहणमे भी आगेके विशेषोको लेकर सशय उत्पन्न होता है। अतः अवग्रहमे ईहाकी अपेक्षा होनेसे करीब-करीब सशयरूपता ही है। **उत्तर**–अवग्रह और संशयके लक्षण जल और अग्निकी तरह अत्यन्त भिन्न है, अतः दोनों जुदे-जुदे हैं। संशय स्थाणु पुरुष आदि अनेक पदार्थों मे दोलित रहता है, अनिश्चयात्मक होता है और स्थाणु पुरुष आदिमेंसे किसीका निराकरण नहीं करता जब कि अवग्रह एक ही अर्थको विषय करता है, निश्चयात्मक है और स्वविषयसे भिन्न पदार्थोंका निराकरण करता है। सारांश यह कि संशय निर्णयका विरोधी होता है अवग्रह नहीं। अवग्रहमें भाषा वय रूप आदि सम्बन्धी निश्चय न होनेके कारण उसे संशयतुल्य कहना उचित नहीं है; क्योंकि अवग्रह जितने विशेषको जानता है उतनेका निर्णय ही करता है।

§ ११–१३ निर्णयात्मक न होनेसे ईहाको संशय कहना भी ठीक नहीं है;

क्योंकि ईहामें पदार्थ विशेषके निर्णयकी ओर झुकाव होता है जब कि संशयमें किसी एक कोटिकी ओर कोई झुकाव नहीं होता। अवग्रहके द्वारा 'पुरुष' ऐसा निश्चय हो जाने पर 'यह दक्षिणदेशीय है या उत्तर देशीय' यह संशय होता है। इस संशयका उच्छेद करनेके लिए 'दक्षिणी होना चाहिए' इस प्रकारके एककोटिक निर्णयके लिए ईहा होती है। अतः इसे संशय नहीं कह सकते। इसीलिए सूत्रमें संशयका ग्रहण नहीं किया क्योंकि संशयमें किसी अर्थविशेषका ग्रहण नहीं है जब कि ईहामें है।

**प्रश्न**–अवाय नाम ठीक है या अपाय? **उत्तर**–दोनों ठीक है। जब 'दक्षिणी ही है' यह अवाय निश्चय करता है तब 'उत्तरी नहीं है' यह अपाय-त्याग अर्थात् ही हो जाता है। इसी तरह 'उत्तरी नहीं है' इस प्रकार अपाय-त्याग होनेपर 'दक्षिणी है' यह अवाय-निश्चय हो ही जाता है। अतः एकसे दूसरेका ग्रहण हो जानेसे दोनों ठीक है।

**प्रश्न**–दर्शन और अवग्रहमें क्या अन्तर है? **उत्तर**–विषय और विषयीके सन्निपात के बाद चक्षुर्दर्शनावरण और वीर्यान्तरायके क्षयोपशमके अनुसार प्रथम समयमें जो 'यह कुछ है' इस प्रकारका विशेषशून्य निराकार प्रतिभास होता है वह दर्शन कहलाता है। इसके बाद दो दूसरे तीसरे आदि समयोंमें 'यह रूप है' 'यह पुरुष है' आदि रूपसे विशेषांश का निश्चय अवग्रह कहलाता है। अवग्रहमें चक्षुरिन्द्रिय ज्ञानावरण और वीर्यान्तरायके क्षयोपशमकी अपेक्षा होती है। जातमात्र बालकके भी इसी क्रमसे दर्शन और अवग्रह होते हैं। यदि बालकके प्रथम समयमें होनेवाले सामान्यालोचनको अवग्रहजातीय ज्ञान कहा जाता है तो वह कौन ज्ञान होगा? बालकके प्रथम समय भावी आलोचनको संशय और विपर्यय तो नहीं कह सकते; क्योंकि ये दोनों सम्यग्ज्ञानपूर्वक होते हैं। जिसने पहिले स्थाणु और पुरुषका सम्यग्ज्ञान किया है उसे ही तद्विषयक संशय और विपर्यय हो सकता है। चूंकि प्रश्न प्राथमिक ज्ञानका है अतः उसे संशय और विपर्यय नहीं कहा जा सकता। अनध्यवसाय भी नहीं कह सकते; क्योंकि जन्मान्ध और जन्मबधिरकी तरह रूपमात्र और शब्दमात्रका स्पष्ट बोध हो ही रहा है। सम्यग्ज्ञान भी नहीं कह सकते; क्योंकि किसी अर्थविशेषके आकारका निश्चय नहीं हुआ है। अवग्रह और दर्शनके उत्पादक कारण–ज्ञानावरणका क्षयोपशम और दर्शनावरणका क्षयोपशम चूंकि जुदे जुदे हैं, अतः दोनों घट-पटकी तरह भिन्न हैं। अवग्रहसे पहिले वस्तुमात्रका सामान्यालोचन रूप दर्शन होता है फिर 'रूप है' यह अवग्रह, फिर 'यह शुक्ल है या कृष्ण' यह संशय, फिर 'शुक्ल होना चाहिए' यह ईहा, फिर 'शुक्ल ही है' यह अवाय, तदनन्तर अवायकी दृढ़तम अवस्था धारणा होती है। ज्ञानावरण कर्मकी उत्तर प्रकृतियाँ असंख्यात लोक प्रमाण हैं जो इस प्रकारके प्रत्येक इन्द्रियजन्य अवग्रहादि ज्ञानोंका आवरण करती हैं। और इनके क्षयोपशमानुसार उक्त ज्ञान प्रकट होते हैं।

**प्रश्न**–मतिज्ञान तो इन्द्रिय और मनसे उत्पन्न होता है पर ईहा आदि चूंकि अवग्रह आदिसे उत्पन्न हुए हैं अतः इन्हें मतिज्ञान नहीं कहना चाहिए?

**उत्तर**–ईहा आदि मनसे उत्पन्न होनेके कारण मतिज्ञान हैं। यद्यपि श्रुतज्ञान भी अनिन्द्रियजन्य होता है पर ईहा आदिमें परम्परया इन्द्रियजनितता भी है क्योंकि इन्द्रियज अवग्रहके बाद ही ईहादि ज्ञान परम्परा चलती है और तब भी इन्द्रिय व्यापार रुकता नहीं है श्रुतकेवल अनिन्द्रिय जन्य है। इसीलिए ईहा आदिमें चक्षुरादि इन्द्रियजन्यताका भी व्यवहार हो जाता है।

अवग्रहादि किन अर्थोंके होते हैं ?

**बहुबहुविधक्षिप्रानिःसृतानुक्तध्रुवाणां सेतराणाम् ॥१६॥**

बहु एक बहुविध एकविध क्षिप्र अक्षिप्र अनिःसृत निःसृत अनुक्त उक्त ध्रुव और अध्रुव इन बारह प्रकारके अर्थोंके अवग्रह आदि होते हैं।

§ १ बहु शब्द संख्यावाची भी है और परिमाणवाचक भी। जैसे एक दो बहुत आदि, बहुत दाल बहुत भात आदि।

§ २-८ **प्रश्न**–जब एक ज्ञान एक ही अर्थको ग्रहण करता है तब बहु आदि विषयक अवग्रह नहीं हो सकता ? **उत्तर**–यदि एक ज्ञान एक ही अर्थको विषय करता है तो उससे सदा एक ही प्रत्यय होगा। नगर वन सेना आदि बहुविषयक ज्ञान नहीं हो सकेंगे। नगर आदि संज्ञाएँ और व्यवहार समुदायविषयक हैं। अतः समुदायविषयक समस्त व्यवहारोंका लोप ही हो जायगा। एकार्थग्राहि ज्ञानपक्षमें यदि पूर्वज्ञानके कालमें ही उत्तर ज्ञानकी उत्पत्ति हो जाती है तो 'एक मन होनेसे एक अर्थविषयक ही ज्ञान होता है' इस सिद्धान्तका विरोध हो जायगा। जैसे एक ही मन अनेक ज्ञानोंको उत्पन्न कर सकता है उसी तरह एक ज्ञानको अनेक अर्थोंको विषय करनेवाला माननेमें क्या आपत्ति है ? यदि अनेक ज्ञानोंको एककालीन मानकर अनेकार्थोंकी उपलब्धि एक साथ की जाती है ; तो 'एक का ज्ञान एक ही अर्थको जानता है' इस सिद्धान्तका खंडन हो जायगा। यदि पूर्व ज्ञानके निवृत्त होनेपर उत्तर ज्ञानकी उत्पत्ति मानी जाती है तो सदा एकार्थ विषयक ज्ञानकी सत्ता रहनेसे 'यह इससे छोटा है, बड़ा है' इत्यादि आपेक्षिक व्यवहारोंका लोप हो जायगा। एकार्थग्राहिज्ञानवादमें मध्यमा और प्रदेशिनी अंगुलियोंमें होनेवाले ह्रस्व दीर्घ आदि समस्त आपेक्षिक व्यवहारोंका लोप हो जायगा क्योंकि कोई भी ज्ञान दो को नहीं जानेगा। इस पक्षमें उभयार्थग्राही संशयज्ञान नहीं हो सकेगा क्योंकि स्थाणु विषयक ज्ञान पुरुषको नहीं जानेगा तथा न पुरुष विषयक ज्ञान स्थाणुको। इस वादमें किसी भी इष्ट अर्थकी सम्पूर्ण उत्पत्ति नहीं हो सकेगी। जैसे कोई चित्रकार पूर्ण कलशका चित्र बना रहा है तो उसके प्रतिक्षणवर्ती ज्ञान पूर्वापरका अनुसन्धान तो कर ही नहीं सकेंगे, ऐसी दशामें पूर्णकलशका परिपूर्ण चित्र नहीं बन सकेगा। इस पक्षमें दो तीन आदि बहुसंख्या-विषयक प्रत्यय नहीं हो सकेंगे ; क्योंकि कोई भी ज्ञान दो तीन आदि समूहोंको जान ही नहीं सकेगा। सन्तान या संस्कारकी कल्पनामें दो प्रश्न होते हैं कि ये ज्ञानजातीय होंगे या अज्ञानजातीय ? अज्ञानजातीयसे तो अपना कोई प्रयोजन सिद्ध होगा ही नहीं। ज्ञानजातीय होकर यदि इनने भी एक ही अर्थको जाना तो समस्त दूषण ज्योंके त्यों बने रहेंगे। यदि अनेकार्थको जानते हैं तो एकार्थवाली प्रतिज्ञा की हानि हो जायगी।

§ ९-१५ विध शब्द प्रकारार्थक है, बहुविध अर्थात् बहुत प्रकारवाले पदार्थ। क्षिप्र अर्थात् शीघ्रतासे। अनिःसृतका अर्थ है वस्तुके कुछ भागोंका दिखना, पूरी वस्तुका न दिखना। अनुक्तका अर्थ है कहनेके बिना ही अभिप्रायसे जान लेना। ध्रुव अर्थात् यथार्थ ग्रहण। सेतरका अर्थ है इनसे उलटे पदार्थ, अर्थात् अल्प अल्पविध चिर निःसृत उक्त और अध्रुव। 'इन सबके अवग्रहादि होते हैं' इस प्रकारका कर्मनिर्देश अवग्रह आदि ज्ञानोंकी अपेक्षा समझना चाहिये।

§ १६ बहु आदिका शब्दोंसे निर्देश इसलिए किया है कि इनके ज्ञानमें ज्ञानावरणके क्षयोपशमकी विशुद्धि अत्यधिक अपेक्षित होती है। इन बारह प्रकारके अर्थोंके अवग्रहादि प्रत्येक इन्द्रिय और मनके द्वारा होते हैं। जैसे श्रोत्रेन्द्रियावरण और वीर्यान्तरायका प्रकृष्ट क्षयोपशम होनेपर तदनुकूल अङ्गोपाङ्ग नामकर्मके उदयसे उन उन अङ्ग उपाङ्गोंके सद्भावसे कोई श्रोता एक साथ तत वितत घन सुषिर आदि बहुत शब्दोंको सुनता है। क्षयोपशमादिकी न्यूनतामें एक या अल्प शब्दको सुनता है। प्रकृष्ट क्षयोपशमादिसे ततादि शब्दोंके एक-दो-तीन संख्यात असंख्यात आदि प्रकारोंको ग्रहण कर बहुविध शब्दोंको जानता है। क्षयोपशमादिकी न्यूनतामे एक प्रकारके ही शब्दोंको सुनता है। क्षयोपशम की विशुद्धिमे क्षिप्र-शीघ्रतासे शब्दोंको सुनता है। क्षयोपशमकी न्यूनतामें अक्षिप्र–देरीसे शब्दको सुनता है। क्षयोपशमकी विशुद्धिमे अनि:सृत–पूरे वाक्यका उच्चारण न होनेपर भी उसका ज्ञान कर लेता है। नि:सृत अर्थात् पूर्ण रूपसे उच्चारित शब्दका ज्ञान कर लेना। क्षयोपशमकी प्रकृष्टतामे एक भी शब्दका उच्चारण किए बिना अभिप्राय मात्रसे अनुक्त शब्दको जान लेता है। अथवा वीणा आदिके तारों के सम्हालते समय ही यह जान लेना कि 'इसके द्वारा यह राग बजाया जायगा' अनुक्त ज्ञान है। उक्त अर्थात् कहे गये शब्दको जानना। ध्रुव ग्रहणमें जैसा प्रथम समयमे ज्ञान हुआ था आगे भी वैसा ही ज्ञान होता रहता है न कम और न अधिक, परन्तु अध्रुवग्रहणमें क्षयोपशयकी विशुद्धि और अविशुद्धिके अनुसार कम और अधिक रूपसे ज्ञान होता है, कभी बहुत शब्दोंको जानना हो तो कभी एकको, कभी क्षिप्र तो कभी देरीमें, कभी नि:सृत तो कभी अनि:सृत आदि।

**प्रश्न**–बहु और बहुविधमे क्या अन्तर है?

**उत्तर**–जैसे कोई बहुत शास्त्रोका सामान्यरूपसे व्याख्यान करता है और दूसरा उन्हीं शास्त्रोंकी अनेकविध व्याख्याएँ करता है, उसी तरह ततादि शब्दोंका सामान्य ग्रहण बहुग्रहण है तथा उन्हीका अनेकगुणी विशेषताओंसे ज्ञान करना बहुविध ग्रहण है।

**प्रश्न**–उक्त और नि:सृतमे क्या विशेषता है?

**उत्तर**–परोपदेश पूर्वक शब्दोका ग्रहण उक्त है और अपने आप ज्ञान करना नि:सृत है। इसी प्रकार चक्षु इन्द्रियके द्वारा भी बह्वादि बारह प्रकारके अर्थोंका ग्रहण होता है। पंचरंगी साड़ीके एक छोरके रंगोंको देखकर पूरी साड़ीके रंगोंका ज्ञान कर लेना अनि:सृत ग्रहण है। सफेद काले आदि रंगोंके मिश्रणसे जो रग तैयार होते है उनके सम्बन्धमे बिना कहे हुए अभिप्रायमात्रसे यह जान लेना कि 'आप इन दोनों रगोंके मिश्रणसे यह रंग बनायेगे' अनुक्त रूप ग्रहण है। अथवा अन्य देशमे रखे हुए पंचरंगे वस्त्रके सम्बन्धमें अभिप्रायमात्रसे यह जान लेना कि आप इन रंगोंका कथन करेगे अनुक्त ग्रहण है। दूसरेके अभिप्रायके बिना स्वयं अपने क्षयोपशमानुसार रूपको जानना उक्त ग्रहण है। अन्य बहु आदि विकल्पोंकी व्याख्या सरल है। इसी तरह घ्राणादि इन्द्रियोंमें भी लगा लेना चाहिये।

§ १७ **प्रश्न**–स्पर्शन रसना घ्राण और श्रोत्र ये चार इन्द्रियाँ प्राप्यकारी अर्थात् पदार्थोंसे सम्बद्ध होकर ज्ञान करनेवाली हैं अतः इनसे अनि:सृत और अनुक्त ज्ञान नहीं हो सकते?

**उत्तर**–इन इन्द्रियोंसे किसी न किसी रूपमें पदार्थका सम्बन्ध अवश्य हो जाता है, जैसे कि चींटीको सुदूरवर्ती गुड़ आदिके रस और गन्धका ज्ञान सूक्ष्म परमाणुओंके सम्बन्ध

से होता है। हमलोगोंको अनि.सृत और अनुक्त अवग्रहादि श्रुतज्ञानकी अपेक्षासे होते हैं क्योंकि इनमें परोपदेश अपेक्षित होता है। शास्त्रमें श्रुतज्ञानके भेदप्रभेदके प्रकरणमें लब्ध्यक्ष के चक्षु श्रोत्र घ्राण रसना स्पर्शन और मनके भेदसे छह भेद किये है, इसलिए इन लब्ध्यक्षररूप श्रुतज्ञानोंसे उन उन इन्द्रियों द्वारा अनि:सृत और अनुक्त आदिका विशिष्ट अवग्रहादि ज्ञान होता रहता है।

ये बहु आदि भेद पदार्थके है–

## अर्थस्य ॥१७॥

*चक्षु आदि इन्द्रियोंके विषयभूत पदार्थको अर्थ कहते है ।*

§ १ जो बाह्य और आभ्यन्तर निमित्तोंसे समुत्पन्न पर्यायोंका आधार हो वह द्रव्य अर्थ है।

§ २ 'अर्थ'के ग्रहण करनेसे नैयायिकादिके इस कथनका निराकरण हो जाता है कि 'रूपादि गुण ही इन्द्रियोंके द्वारा गृहीत होते है', क्योंकि अमूर्त रूपादि गुणोंका इन्द्रियोंसे सम्बन्ध ही नही हो सकता। समुदाय अवस्थामे भी जब गुण अपनी सूक्ष्मता नही छोड़ते तब उनका ग्रहण कैसे हो सकता है ? चूंकि अर्थसे रूपादि अभिन्न है, अत. अर्थके ग्रहण होने पर भी 'रूपको देखा, गन्ध सूंघी' आदि प्रयोग हो जाते है।

§ ३–५ **प्रश्न**–इनके होनेपर मतिज्ञान होता है अत· 'अर्थे' ऐसा सप्तम्यन्त सूत्र बनाना चाहिये ?

**उत्तर**–यह कोई एकान्त नियम नही है कि अर्थके होनेपर ज्ञान होता ही है। तलघरमे बढ़े हुए बालकको 'घट'के सामने रहनेपर भी घटज्ञान नही होता। कारक विवक्षाके अनुसार होता है, अत.. अधिकरण विवक्षा न रहनेके कारण सप्तमी न होकर क्रियाकारक सम्बन्धकी विवक्षामे सम्बन्धार्थक षष्ठीका प्रयोग हुआ है। अवग्रह आदि क्रियाविशेष बहु आदि रूप अर्थके होते है।

§ ६–८ बहु आदिके साथ सामानाधिकरण्य होनेसे 'अर्थानाम्' ऐसा बहुवचनान्त प्रयोग होना चाहिये ?

**उत्तर**–अवग्रहादिके साथ अर्थका सम्बन्ध किया जाना चाहिये। अवग्रहादि 'किसके' ऐसे प्रश्नका उत्तर है 'अर्थके'। अथवा बहु आदि सभी ज्ञानके विषय होनेके कारण अर्थ हैं, अतः सामान्य दृष्टिसे एकवचन निर्देश कर दिया है। अथवा बहु आदि एक एकसे एकवचनवाले 'अर्थ'का सम्बन्ध कर लेना चाहिये।

अवग्रहादिकी विशेषना–

## व्यञ्जनस्यावग्रहः ॥१८॥

व्यञ्जन–अव्यक्त शब्दादि पदार्थ, अर्थात् जिनका इन्द्रियोंसे सम्बन्ध होकर ज्ञान होता है ऐसे प्राप्त पदार्थ। इनका अवग्रह ही होता है ईहादिक नहीं।

§ १–जैसे 'अपो भक्षयति–पानी पीता है' इस वाक्यमें 'एवकार' न रहनेपर भी 'पानी ही पीता है' ऐसा अवधारणात्मक ज्ञान हो जाता है। उसी तरह सूत्र में एवकार न देनेपर भी 'अवग्रह ही होता है' ऐसा अवधारण समझ लेना चाहिये।

§ २ व्यक्त ग्रहण अर्थावग्रह कहलाता है और अव्यक्त ग्रहण व्यञ्जनावग्रह। जैसे नया मिट्टीका सकोरा पानीकी दो तीन बिन्दु डालने तक गीला नहीं होता पर लगातार जलबिन्दुओंके डालते रहनेपर धीरे धीरे गीला हो जाता है उसी तरह व्यक्त ग्रहणके पहिले का अव्यक्तज्ञान व्यञ्जनावग्रह है और व्यक्तग्रहण अर्थावग्रह।

## न चक्षुरनिन्द्रियाभ्याम् ॥१९॥

§ १ चक्षु और मनके द्वारा व्यवञ्जनावग्रह नहीं होता क्योंकि चक्षु और मन योग्यदेशमें स्थित पदार्थको सम्बन्ध किये बिना ही ज्ञान करते हैं अतः जो भी ज्ञान होता है वह स्पष्ट ही होता है।

§ २-३ मन अप्राप्त अर्थका विचार करता है यह तो निर्विवाद है और चक्षुकी अप्राप्यकारिता आगम और युक्तिसे सिद्ध है, स्वेच्छासे नहीं। आगममें बताया है कि-शब्द कानसे स्पृष्ट होकर सुना जाता है पर रूप अस्पृष्ट होकर दूरसे ही देखा जाता है। गन्ध रस और स्पर्श इन्द्रियोंसे जब स्पृष्ट होते हैं और विशिष्ट सम्बन्धको प्राप्त होते हैं तब जाने जाते हैं।

युक्तियोंमे भी चक्षुकी अप्राप्यकारिता प्रसिद्ध है। यथा--चक्षु इन्द्रिय अप्राप्यकारी है क्योंकि वह अपनेमे लगे हुए अजनको नहीं देख पाती। स्पर्शनेन्द्रिय प्राप्यकारी है तो वह अपनेसे छुए हुए किसी भी पदार्थके स्पर्शको जानती ही है। अतः मनकी तरह चक्षु अप्राप्यकारी है। 'चक्षु प्राप्यकारी है क्योकि वह ढके हुए पदार्थको नही देखती जैसे कि स्पर्शनेन्द्रिय' यह पक्ष ठीक नही है; क्योंकि चक्षु काँच अभ्रक स्फटिक आदिसे आवृत-ढके हुए पदार्थोंको बराबर देखता है अतः पक्षमें ही अव्यापक होनेसे उक्त हेतु असिद्ध है; जैसे कि वनस्पतिमें चैतन्य सिद्ध करनेके लिए दिया जानेवाला 'स्वाप-सोना' हेतु, क्योंकि किन्ही वनस्पतियोंमें पत्र-संकोच आदि चिह्नोंसे 'सोना' स्पष्ट जाना जाता है किन्हींका नही। चुम्बक तो दूरसे ही लोहेको खींचनेके कारण अप्राप्यकारी है फिर भी वह ढके हुए लोहेको नहीं खीचता अतः संशय भी होता है कि आवृतको न देखनेके कारण चक्षु इन्द्रिय स्पर्शनकी तरह प्राप्यकारी है या चुम्बककी तरह अप्राप्यकारी। भौतिक होनेसे चक्षुको अग्निकी तरह प्राप्यकारी कहना भी ठीक नहीं है; क्योंकि चुम्बक भौतिक होकर भी अप्राप्यकारी है। बाह्येन्द्रिय होनेसे स्पर्शनेन्द्रियकी तरह चक्षुको प्राप्यकारी कहना ठीक नहीं है; क्योंकि बाहिर दिखनेवाली द्रव्येन्द्रिय तो अन्तरंग मुख्य भावेन्द्रियकी सहायक हैं, मात्र उनसे ज्ञान नही होता। स्पर्शनेन्द्रिय आदि में भी भीतरी भावेन्द्रिय ही की प्रधानता है। अत. यह हेतु कार्यकारी नही है। जिस प्रकार चुम्बक अप्राप्त लोहेको खीचता है परन्तु अतिदूरवर्ती अतीत अनागत या व्यवहित लोहेको नहीं खींचता उसी तरह चक्षु भी न व्यवहितको देखता है और न अतिदूरवर्तीको ही; क्योंकि पदार्थोंकी शक्तियाँ मर्यादित हैं। अप्राप्यकारी माननेपर चक्षुके द्वारा संशय और विपर्ययज्ञानके अभावका दूषण तो प्राप्यकारी मानने पर भी बना रहता है। अतः संशय और विपर्यय तो इन्द्रिय-दोषसे दोनों ही अवस्थाओंमें होते हैं।

'चक्षु चूँकि तेजोद्रव्य है अतः इसके किरणें होती हैं और यह किरणोंके द्वारा पदार्थसे सम्बन्ध करके ही ज्ञान करता है जैसे कि अग्नि।' यह अनुमान ठीक नहीं है; क्योंकि चक्षुको तेजोद्रव्य मानना ही गलत है। अग्नि तो गरम होती है अतः चक्षुइन्द्रियका स्थान

उष्ण होना चाहिए। अग्निकी तरह चक्षुमें चमकदार भासुर रूप भी होना चाहिए। पर न तो चक्षु उष्ण ही है और न भासुररूपवाली ही। अदृष्ट–अर्थात् कर्मके कारण ऐसे तेजोद्रव्य की कल्पना करना 'जिसमें न भासुर रूप हो और न उष्णस्पर्श' उचित नहीं है, क्योंकि अदृष्ट निष्क्रिय गुण है वह पदार्थके स्वाभाविक गुणोको पलट नहीं सकता। बिल्ली आदि की आखोंको प्रकाशमान देखकर चक्षुको तेजोद्रव्य कहना भी ठीक नही है क्योंकि पार्थिव आदि पुद्गल द्रव्योमे भी कारणवश चमक उत्पन्न हो जाती है जैसे कि पार्थिवमणि या जलीय वरफ आदि मे। जो गतिमान् होता है वह समीपवर्ती और दूरवर्ती पदार्थोंसे एक साथ सम्बन्ध नही कर सकता जैसे कि स्पर्शनेन्द्रिय किन्तु चक्षु समीपवर्ती शाखा और दूरवर्ती चन्द्रको एक साथ जानता है, अत गतिमान्से विलक्षण प्रकारका होनेसे चक्षु अप्राप्यकारी है। यदि चक्षु गतिमान् होकर प्राप्यकारी होता तो अँधियारी रातमे दूरदेशवर्ती प्रकाशको देखनेके समय उसे प्रकाशके पास रखे हुए पदार्थोंका तथा मध्यवर्ती पदार्थों का ज्ञान भी होना चाहिए था। आपके मतमें जव चक्षु स्वयं प्रकाशरूप है तब अन्य प्रकाशकी आवश्यकता उसे होनी ही नहीं चाहिए। किंच, यदि चक्षु प्राप्यकारी होता तो जैसे शब्द कानके भीतर सुनाई देता है, उसी तरह रूप भी आँखके भीतर ही दिखाई देना चाहिए। आखके द्वारा जो अन्तरालका ग्रहण और अपनेसे बडे पदार्थका अधिकरूपमे ग्रहण होता है वह नही होना चाहिए। यह मत कि 'इन्द्रियाँ बाहर जाकर पदार्थसे सम्बन्ध करके उन्हे जानती है अत. सान्तर और अधिक ग्रहण हो जाता है' ठीक नही है, क्योंकि इन्द्रियोकी बहिर्वृत्ति अप्रसिद्ध है। चिकित्सा आदि तो शरीर देशमे ही किए जाते है बाहर नही। यदि इन्द्रिया बाहिर जाती है तो जिस समय देखना प्रारम्भ हुआ उसी समय आखकी पलक बन्द कर लेने पर भी दिखाई देना चाहिए। कारण– इन्द्रिय तो बाहर जा चुकी है। फिर, मनसे अविच्छिन्न होकर ही इन्द्रियां स्वविषयमे व्यापार करती है, पर मन तो अन्त करण है, वह तो बाहिर जाकर इन्द्रियोकी सहायता नही कर सकता, शरीर देशमे ही उसकी सहायता सभव है। यदि अणुरूप मन बाहर चला भी गया तो वह फैले हुए आखोंकी किरणोंका नियन्त्रण कैसे कर सकता है? अतः चक्षु शरीर देशमे रहकर ही योग्यदेशस्थित पदार्थको जानता है।

**बौद्ध** का मत है कि श्रोत्र भी चक्षुकी तरह अप्राप्यकारी है क्योंकि वह दूरवर्ती शब्दको सुन लेता है। यह मत ठीक नही है क्योंकि श्रोत्रका दूरसे शब्दका सुनना असिद्ध है। वह तो नाककी तरह अपने देशमें आये हुए शब्द पुद्गलोको सुनता है। शब्द वर्गणाएं कानके भीतर पहुचकर ही सुनाई देती है। यदि कान दूरवर्ती शब्दको सुनता है तो उसे कानके भीतर घुसे हुए मच्छरका भिनभिनाना नही सुनाई देना चाहिए क्योंकि कोई भी इन्द्रिय अति निकटवर्ती और दूरवर्ती पदार्थोको नही जान सकती। शब्दको आकाशका गुण मानना तो अत्यन्त असगत है; क्योंकि अमूर्तद्रव्यके गुण इन्द्रियोंके विषय नहीं हो सकते जैसे कि आत्माके सुखादि गुण। श्रोत्रको प्राप्यकारी मानने पर भी 'अमुक देश अमुक दिशा आदिमे शब्द है' इस प्रकार दिग्देशविशिष्टताके ग्रहणका कोई विरोध नहीं है क्योंकि वेगवान् शब्दपरिणत पुद्गलोके त्वरित और नियत देशादिसे आनेके कारण उस प्रकारका ज्ञान हो जाता है। शब्द पुद्गल अत्यन्त सूक्ष्म है, वे चारों ओर फैलकर श्रोताओके कानोमे प्रविष्ट होते है। कही कही प्रतिघात भी प्रतिकूल वायु और दीवाल

आदिसे हो जाता है। अतः चक्षु और मनको छोड़कर शेष इन्द्रियां प्राप्यकारी हैं। इनसे प्रथम व्यञ्जनावग्रह होता है बादमें अर्थावग्रह और चक्षु और मनसे सीधा अर्थावग्रह।

§ ३–७ प्रश्न–मन अपने विचारात्मक कार्यमें इन्द्रियान्तरकी सहायता की अपेक्षा नहीं करता अतः उसे चक्षुकी तरह इन्द्रिय ही कहना चाहिए अनिन्द्रिय नहीं ? उत्तर–मन चक्षुरादि इन्द्रियोंकी तरह दूसरोंको दिखाई नहीं देता, सूक्ष्म है, वह अन्तरंग करण है अतः उसे अनिन्द्रिय कहते हैं। इस अनुमानसे उसका सद्भाव सिद्ध होता है–चक्षु आदि इन्द्रियोंके समर्थ होने पर भी बाह्य रूपादि पदार्थोंकी उपस्थिति तथा उनके युगपत् जाननेका प्रयोजन रहने पर जिसके न होनेसे युगपत् ज्ञान और क्रियाएं नहीं होतीं वही मन है। मन जिस-जिस इन्द्रियको सहायता करती है उसी उसीके द्वारा क्रमशः ज्ञान और क्रिया होती है। जिसके द्वारा देखे या सुने गये पदार्थका स्मरण होता है वह मन है। स्मरणसे मनका सद्भाव सिद्ध होता है। अप्रत्यक्ष पदार्थोंका ज्ञान अनुमानसे ही किया जाता है जैसे सूर्यकी गति और वनस्पतिके वृद्धि और ह्रास का।

§ ८-९ यद्यपि आत्मा स्वय समस्त ज्ञान और क्रियाशक्तियोंसे सम्पन्न है फिर भी उसे उन उन ज्ञान आदिके लिए भिन्न भिन्न इन्द्रियोंकी आवश्यकता होती है, जैसे कि अनेक कलाकुशल देवदत्तको चित्र बनाते समय कलम ब्रुश आदि उपकरणोंकी अपेक्षा होती है और अलमारी बनानेके लिए बसूला करोंत आदि उपकरणोंकी। नामकर्मके उदयसे उत्पन्न अङ्ग उपाङ्गोंके कारण इन्द्रियोंका भेद होता है। कान यवनालीके समान, नाक मोतीके समान, जीभ खुरपाके समान, आंख मसूरके समान काले तारेके आकार और स्पर्शनेन्द्रिय सर्वशरीरव्यापी अनेक आकारोंकी है। ये ही इन्द्रियां अपने अपने विषयोंको जाननेमें समर्थ है, अन्य नहीं।

द्रव्यकी दृष्टिसे मतिज्ञानी सभी द्रव्योकी कुछ पर्यायोंको उपदेशसे जानता है। क्षेत्रकी दृष्टिसे उपदेश द्वारा सभी क्षेत्रोंको जानता है। अथवा, आंखका उत्कृष्ट क्षेत्र ४७२६३ ७/२० योजन है। कानका क्षेत्र १२ योजन, नाक, जीभ और स्पर्शनका ९ योजन है। उपदेशसे सभी काल सभी औदयिक आदि भावोंको मतिज्ञानी जान सकता है। सामान्यसे मतिज्ञान एक है। इन्द्रियज और अनिन्द्रियजके भेदसे दो प्रकारका है। अवग्रह आदिके भेदसे चार प्रकारका है। अवग्रहादि चार छहों इन्द्रियोंसे होते हैं अतः २४ प्रकारका है। चार इन्द्रियोंसे चार व्यञ्जनावग्रह भी होते है अतः मिलकर २८ प्रकारका है। इन्हीं अट्ठाईसमें द्रव्य क्षेत्र काल भाव या अवग्रहादि चारको मिलानेसे ३२ प्रकारका हो जाता है। इस तरह इन २४, २८, ३२ प्रकारोंको बहु आदि ६ भेदोंसे गुणा करने पर क्रमशः १४४, १६८, १९२ भेद हो जाते हैं और बहु आदि १२से गुणा करने पर २८८, ३३६ और ३८४।

व्यञ्जनावग्रहमें भी अव्यक्त रूपसे बहु आदि बारह प्रकारके पदार्थोंका ग्रहण होता है। अनिःसृत ग्रहणमें भी जितने सूक्ष्म पुद्गल प्रकट हैं उनसे अतिरिक्तका ज्ञान भी अव्यक्त रूपसे हो जाता है। उन सूक्ष्म पुद्गलोंका इन्द्रियदेशमें आ जाना ही उनका अव्यक्तग्रहण है।

श्रुतज्ञानका विवेचन—

## श्रुतं मतिपूर्वं द्व्यनेकद्वादशभेदम् ॥२०॥

श्रुतज्ञान मतिज्ञानपूर्वक होता है और उसके अंगबाह्य अगप्रविष्ट दो भेद हैं। अंगबाह्यके अनेक भेद है और अंगप्रविष्टके बारह भेद।

§ १ जिस प्रकार कुशल शब्दका व्युत्पत्त्यर्थ कुशको काटनेवाला होता है फिर भी रूढ़िसे उसका चतुर अर्थ लिया जाता है उसी तरह श्रुतका व्युत्पत्त्यर्थ 'सुना हुआ' होनेपर भी उसका श्रुतज्ञान रूप ज्ञानविशेष अर्थ लिया जाता है।

§ २ पूर्व अर्थात् कारण, कार्यको पोषण या उसे पूर्ण करनेकी वजहसे कारण पूर्व कहा जाता है।

§ ३-५ **प्रश्न**—जैसे मिट्टीके पिण्डसे बना हुआ घडा मिट्टी रूप होता है उसी तरह मतिपूर्वक श्रुत भी मतिरूप ही होना चाहिए अन्यथा उसे मतिपूर्वक नही कह सकते।

**उत्तर**—मतिज्ञान श्रुतज्ञानमे निमित्तमात्र है उपादान नही। उपादान तो श्रुतपर्यायसे परिणत होनेवाला आत्मा है। जैसे दड चक्रादि घडेमे निमित्त है अत इनका घटरूप परिणमन नही होता और न इनके रहने मात्रमे घटभवनके अयोग्य रेत ही घडा बन सकती है किन्तु घट होने लायक मिट्टी ही घड़ा बनती है उसी तरह श्रोत्रेन्द्रियजन्य मतिज्ञानके निमित्त होने मात्रसे श्रुतज्ञान नही बनता और न श्रुतज्ञानावरणके क्षयोपशमसे रहित आत्मामे श्रुतज्ञान होता है किन्तु श्रुतज्ञानावरणके क्षयोपशमसे जिसमे श्रुत होनेकी योग्यता है वही आत्मा श्रुतज्ञानरूपसे परिणत होता है। फिर, यह कोई नियम नही है कि कारणके समान ही कार्य होना चाहिए। पुद्गलद्रव्यकी दृष्टिसे मिट्टी रूप कारणके समान घड़ा होता है पर पिण्ड और घट पर्यायोकी अपेक्षा दोनों विलक्षण है। यदि कारणके सदृश ही कार्य हो तो घट अवस्थासे भी पिड शिवक आदि पर्याये मिलनी चाहिए थी। जैसे मृत्पिडमे जल नहीं भर सकते उसी तरह घडेमे भी नही भरा जाना चाहिए। घटका भी घट रूपसे ही परिणमन होना चाहिए, कपालरूप नही, क्योकि आपके मतसे कारणके सर्वथा सदृश ही कार्य के होनेका नियम है। उसी तरह चैतन्य द्रव्यकी दृष्टिसे मति और श्रुत दोनों एक है क्योंकि मति भी ज्ञान है और श्रुत भी ज्ञान है। किन्तु तत्तत् ज्ञान पर्यायोंकी दृष्टिसे दोनो ज्ञान जुदा जुदा है।

§ ६ **प्रश्न**—श्रोत्रेन्द्रियजन्य मतिज्ञानसे जो उत्पन्न हो उसे ही श्रुत कहना चाहिए क्योंकि सुनकर जो जाना जाता है वही श्रुत होता है। इस प्रकार चक्षु इन्द्रिय आदिसे श्रुत नही हो सकेगा ?

**उत्तर**—श्रुत शब्द श्रुतज्ञान विशेषमे रूढ़ होनेके कारण सभी मतिज्ञान पूर्वक होनेवाले श्रुतज्ञानोंमें व्याप्त है।

§ ७ **प्रश्न**—जिसका आदि होता है उसका अन्त भी, अत श्रुतमे अनादिनिधनता नही बन सकती। पुरुषकर्तृक होनेके कारण श्रुत अप्रमाण भी होगा ? **उत्तर**—द्रव्यादि सामान्यकी अपेक्षा श्रुत अनादि है, क्योकि किसी भी पुरुषने किसी नियत समयमे अविद्यमान श्रुतकी उत्पत्ति नहीं देखी। उस उस श्रुत पर्याय की अपेक्षा उसका आदि भी है और अन्त भी। तात्पर्य यह कि श्रुतज्ञान सन्तति की अपेक्षा अनादि है। अपौरुषेयता प्रमाणताका कारण नही है अन्यथा चोरी व्यभिचार आदिके उपदेश भी प्रमाण हो जायँगे

क्योंकि इनका कोई आदिप्रणेता ज्ञात नहीं है। प्रत्यक्ष आदि प्रमाण अनित्य हैं पर इससे उनकी प्रमाणतामें कोई कसर नही आती।

§ ८ प्रश्न–प्रथम सम्यक्त्वकी उत्पत्ति होनेपर एक साथ मत्यज्ञान और श्रुताज्ञानकी निवृत्ति होकर मति और श्रुत उत्पन्न होते हैं अतः श्रुतको मतिपूर्वक नही कहना चाहिए ? उत्तर–मति और श्रुतमें 'सम्यक्' व्यपदेश युगपत् होता है न कि उत्पत्ति। दोनोंकी उत्पत्ति तो अपने अपने कारणोंसे क्रमशः ही होती है।

§ ९ चूंकि सभी प्राणियोंके अपने अपने श्रुतज्ञानावरणके क्षयोपशमके अनुसार श्रुतकी उत्पत्ति होती है अत मतिपूर्वक होनेपर भी सभीके श्रुतज्ञानोंमें विशेषता बनी रहती है। कारणभेदसे कार्यभेदका नियम सर्वसिद्ध है।

§ १० प्रश्न–घट शब्दको सुनकर प्रथम घट अर्थका श्रुतज्ञान हुआ उस श्रुतसे जलधारणादि कार्योंका जो द्वितीय श्रुतज्ञान उत्पन्न होता है उसे श्रुतपूर्वक श्रुत होनेसे 'मतिपूर्वक' नहीं कह सकते, अतः लक्षण अव्याप्त हो जाता है। इसी तरह धूम अर्थका ज्ञान प्रथम श्रुत हुआ, उससे उत्पन्न होनेवाले अविनाभावी अग्निके ज्ञानमें श्रुतपूर्वक श्रुतत्व होनेसे 'मतिपूर्वक' लक्षण अव्याप्त हो जाता है।

उत्तर–प्रथम श्रुतज्ञानमे मतिजन्य होनेसे 'मतिज्ञानत्व'का उपचार कर लिया जाता है और इस तरह द्वितीय श्रुतमे भी 'मतिपूर्वकत्व' सिद्ध हो जाता है। अथवा, पूर्वशब्द व्यवहित पूर्वको भी कहता है। जैसे 'मथुरासे पटना पूर्वमे है' यहां अनेक नगरोसे व्यवहित भी पटना पूर्व कहा जाता है उसी तरह साक्षात् या परम्परया मतिपूर्वक ज्ञान श्रुत कहे जाते हैं।

§ ११ भेद शब्दका अन्वय द्वि आदिसे कर लेना चाहिए। अर्थात् दो भेद, अनेक भेद और बारह भेद।

§ १२ श्रुतज्ञानके मूल दो भेद हैं–एक अंगप्रविष्ट और दूसरा अङ्गबाह्य। अङ्गप्रविष्ट आचाराङ्ग आदिके भेदसे बारह प्रकारका है। भगवान् महावीररूपी हिमाचलसे निकली हुई वाग्गंगाके अर्थरूप जलसे जिनका अन्तःकरण अत्यन्त निर्मल है, उन बुद्धि ऋद्धिके धनी गणधरों द्वारा ग्रन्थरूपमें रचे गये आचाराङ्ग आदि बारह अङ्ग हैं।

आचाराङ्गमें चर्याका विधान आठ शुद्धि, पांच समिति, तीन गुप्ति आदि रूपसे वर्णित है। सूत्रकृताङ्गमें–ज्ञानविनय, क्या कल्प्य है क्या अकल्प्य, छेदोपस्थापना आदि व्यवहारधर्मकी क्रियाओंका निरूपण है। स्थानाङ्गमे एक एक, दो दो आदिके रूपसे अर्थोंका वर्णन है। समवायाङ्गमें सब पदार्थों की समानता रूपसे समवायका विचार किया गया है। जैसे धर्म अधर्म लोकाकाश और एक जीवके तुल्य असंख्यात प्रदेश होनेसे इनका द्रव्यरूपसे समवाय कहा जाता है। जम्बूद्वीप सर्वार्थसिद्धि अप्रतिष्ठान नरक नन्दीश्वरद्वीपकी बावड़ी ये सब १ लाख योजन विस्तारवाले होनेसे इनका क्षेत्रकी दृष्टिसे समवाय होता है। उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी ये दोनों दश कोड़ाकोड़ी सागर प्रमाण होनेसे इनका कालकी दृष्टिसे समवाय है। क्षायिक सम्यक्त्व केवलज्ञान केवलदर्शनयथाख्यातचारित्र ये सब अनन्त विशुद्धिरूपसे भावसमवायवाले हैं। व्याख्याप्रज्ञप्तिमें 'जीव है कि नहीं' आदि साठ हजार प्रश्नोंके उत्तर हैं। ज्ञातृधर्मकथामें अनेक आख्यान और उपाख्यानोंका निरूपण है। उपासकाध्ययनमें श्रावकधर्मका विशेष विवेचन किया गया है। अन्तकृद्दशांगमें प्रत्येक तीर्थङ्करके समयमें होनेवाले उन दश दश अन्तकृत् केवलियोंका वर्णन है जिनने भयङ्कर

मनका व्यापार होता है। जब आत्माको रूप देखनेका मन होता है तब ही वह मनके द्वारा उपयोगको रूपाभिमुख करता है. इसके बाद ही इन्द्रिय व्यापार होता है अतः मन अनिन्द्रिय है।

§ ५-६ सांख्य वाक् पाणि पाद गुदा और उपस्थ (पुरुष या स्त्रीका चिह्न) इनको वचन आदि क्रियाका साधन होनेसे कर्मेन्द्रिय मानते हैं। पर चूंकि यहां उपयोगका प्रकरण है अतः उपयोगके साधन ज्ञानेन्द्रियोंका ही ग्रहण किया है। क्रियाके साधन अंगोंको यदि इन्द्रियोंकी श्रेणीमे गिना जाय तो सिर आदि अनेक अवयवोंको भी इन्द्रिय मानना होगा अर्थात् इन्द्रियोंकी कोई संख्या ही निश्चित नही की जा सकेगी।

इन्द्रियोंके भेद–

## द्विविधानि ॥१६॥

इन्द्रियां दो प्रकार की है–एक द्रव्येन्द्रिय और दूसरी भावेन्द्रिय।

द्रव्येन्द्रियाँ

## निर्वृत्त्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् ॥१७॥

निर्वृत्ति और उपकरणके भेदसे द्रव्येन्द्रिया दो प्रकार की है।

§ १-४ नाम कर्मसे जिसकी रचना हो उसे निर्वृत्ति कहते हैं। निर्वृत्ति बाह्य और आभ्यन्तरके भेदसे दो प्रकार की है। उत्सेधांगुलके असंख्यातभागप्रमाण विशुद्ध आत्म-प्रदेशोंकी चक्षुरादिके आकाररूपसे रचना आभ्यन्तर निर्वृत्ति है अर्थात् आत्मप्रदेशोंका चक्षु आदिके आकार रूप होना। नाम कर्मके उदयसे शरीर पुद्गलोंकी इन्द्रियोके आकाररूपसे रचना होना बाह्यनिर्वृत्ति है।

§ ५-६ जो निर्वृत्तिका उपकार करे वह उपकरण है। आंखमें सफेद और काला मंडल आभ्यन्तर उपकरण है और पलक आदि बाह्य उपकरण है।

भावेन्द्रियां–

## लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् ॥१८॥

लब्धि और उपयोग भावेन्द्रियां हैं।

लाभको लब्धि कहते है। 'तित्वात्' अङ्प्रत्यय होकर लब्ध इसलिए नहीं बना कि अनुबन्धकृत विधियां अनित्य होती है। महाभाष्यमे भी अनुपलब्धि प्रयोग है। अथवा, स्त्रीलिंग क्तिन् प्रत्यय करके लब्धि शब्द सिद्ध हो जाता है।

§ १ जिस ज्ञानावरणक्षयोपशमके रहनेपर आत्मा द्रव्येन्द्रियकी रचनाके लिए व्यापार करता है उसे लब्धि कहते है।

§ २-४ लब्धिके अनुसार होनेवाला आत्माका ज्ञानादि व्यापार उपयोग है। यद्यपि उपयोग इन्द्रियका फल है फिर भी कारणके धर्मका कार्यमें उपचार करके उसे भी इन्द्रिय कहा है जैसे कि घटाकार परिणत ज्ञानको घट कह देते हैं। 'इन्द्रका लिंग, इन्द्रके द्वारा सृष्ट' इत्यादि शब्दव्युत्पत्ति तो मुख्य रूपसे उपयोगमें ही घटती है। अतः उपयोगको इन्द्रिय कहनेमें कोई बाधा नहीं होनी चाहिए।

## स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि ॥१९॥

स्पर्शन रसना घ्राण चक्षु और श्रोत्र ये पांच इन्द्रियां हैं ।

§ १ स्पर्शन आदि शब्द करणसाधन और कर्तृसाधन दोनोंमें निष्पन्न होते हैं । 'मैं इस आंखसे देखता हूं' इत्यादि रूपसे जब आत्मा स्वतन्त्र विवक्षित होता है तो इन्द्रियां परतन्त्र होनेसे करण बन जाती है । वीर्यान्तराय और उन उन इन्द्रियावरणोंके क्षयोपशम होनेपर 'स्पृशति अनेन आत्मा–छूता है जिससे आत्मा' इत्यादि करणसाधनता बन जाती है । जब 'मेरी आंख अच्छा देखती है' इत्यादि रूपसे इन्द्रियोंकी स्वतन्त्रता विवक्षित होती है तब 'स्पृशतीति स्पर्शनम्' जो छुए वह स्पर्शन इत्यादि रूपसे कर्तृसाधनता बन जाती है। इसमें आत्मा स्वयं स्पर्शन आदि रूपसे विवक्षित होता है ।

§ २ कोई सूत्रमें 'इन्द्रियाणि' यह पाठ अधिक मानते हैं, पर चूंकि इन्द्रियोंका प्रकरण है अतः 'पंचेन्द्रियाणि' सूत्रसे 'इन्द्रियाणि'का अनुवर्तन हो जाता है इसलिए उक्त पाठ अधिक मानना व्यर्थ है ।

§ ३–१० स्पर्शनेन्द्रिय सर्वशरीरव्यापी है, 'वनस्पत्यन्तानामेकम्' इस सूत्रमें एक शब्दसे स्पर्शनेन्द्रियका ग्रहण करना है और सभी संसारी जीवोंके यह अवश्य पाई जाती है अत. सूत्रमें इसका ग्रहण सर्वप्रथम किया है । प्रदेशोंकी दृष्टिसे सबसे कम चक्षुके प्रदेश हैं, श्रोत्रेन्द्रियके संख्यातगुणें, घ्राणेन्द्रियके इससे कुछ अधिक और रसनाके असंख्यातगुणें । अतः क्रमशः रसना आदि इन्द्रियोंका ग्रहण किया है । यद्यपि इस क्रममें चक्षुको सबसे पीछे लेना चाहिये था, फिर भी चूंकि श्रोत्रेन्द्रिय बहूपकारी है–इसीसे उपदेश सुनकर हितप्राप्ति और अहितपरिहारमें प्रवृत्ति होती है अतः इसीको अन्तमें लिया है । रसनाको भी वक्तृत्वके कारण बहूपकारी कहनेका सीधा अर्थ तो यह है कि शंकाकार श्रोत्रकी बहूपकारिता तो स्वीकार करता ही है । रसनाके द्वारा वक्तृत्व तो तब होता है जब पहिले श्रोत्रसे शब्दोंको सुन लेता है । अतः अन्ततः श्रोत्र ही बहूपकारी है । यद्यपि सर्वज्ञमें श्रोत्रेन्द्रियसे सुननेके बाद वक्तृत्व नहीं देखा जाता क्योंकि वे समग्र ज्ञानावरणके क्षय हो जानेपर रसनेन्द्रियके सद्भाव मात्रसे उपदेश देते हैं, तथापि यहाँ इन्द्रियोंका प्रकरण होनेसे इन्द्रियजन्य वक्तृत्ववालोंकी ही चरचा है केवलियोंकी नही ।

§ ११ आगे आनेवाले 'कृमिपिपीलिका' आदि सूत्रमें एक एक वृद्धिके साथ संगति बैठानेके लिए स्पर्शनादि इन्द्रियोंका क्रम रखा है ।

§ १२ इन्द्रियोंका परस्पर तथा आत्मासे कथञ्चित् एकत्व और नानात्व है । ज्ञानावरणके क्षयोपशम रूप शक्तिकी अपेक्षा सभी इन्द्रियां एक है । समुदायसे अवयव भिन्न नहीं होते हैं अतः समुदायकी दृष्टिसे एक हैं । सभी इन्द्रियोंके अपने अपने क्षयोपशम जुदे जुदे हैं और अवयव भी भिन्न हैं अतः परस्पर भिन्नता है । साधारण इन्द्रिय बुद्धि और शब्द प्रयोगकी दृष्टिसे एकत्व है और बिशेषकी दृष्टिसे भिन्नता है । आत्मा ही चैतन्यांशका परित्याग नहीं करके तपे हुए लोहेके गोलेकी तरह इन्द्रिय रूपसें परिणमन करता है, उसको छोड़कर इन्द्रियां पृथक् उपलब्ध नहीं होतीं अतः आत्मा और इन्द्रियोंमें एकत्व है अन्यथा आत्मा इन्द्रियशून्य हो जायगा । किसी एक इन्द्रियके नष्ट हो जाने पर भी आत्मा

नष्ट नहीं होता, आत्मा पर्यायी है और इन्द्रियां पर्याय, तथा संज्ञा संख्या प्रयोजन आदिके भेदसे आत्मा और इन्द्रियोंमें भेद है।

इन्द्रियोंके विषय---

## स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दास्तदर्थाः ॥२०॥

स्पर्श रस गन्ध वर्ण और शब्द इन्द्रियोके विषय है।

§ १ स्पर्श आदि शब्द द्रव्यविवक्षामे कर्मसाधन और पर्यायविवक्षामे भावसाधन होते है। द्रव्यविवक्षामें इन्द्रियोंसे द्रव्य गृहीत होता है उससे भिन्न स्पर्शादि तो पाये ही नही जाते, अतः 'स्पृश्यते इति स्पर्शः-जो छुआ जाय वह स्पर्श' ऐसी कर्मसाधन व्युत्पत्ति द्रव्यपरक हो जाती है। पर्यायविवक्षामे उदासीन भावका भी कथन होता है अतः 'स्पर्शनं स्पर्श' आदि भावसाधनमें व्युत्पत्ति बन जाती है। यद्यपि परमाणुओंके स्पर्शादि इन्द्रियग्राह्य नही है फिर भी उनके कार्यभूत स्थूल पदार्थोंमे स्पर्शादिका परिज्ञान होता है अतः उनमे भी स्पर्शादिकी सत्ता निर्विवाद है।

§ २-३ **प्रश्न**--'तदर्थाः' मे 'तत्' शब्द इन्द्रियसापेक्ष होनेसे असमर्थ हो जाता है अतः उसका अर्थ शब्दसे समास नही हो सकता। **उत्तर**--जैसे 'देवदत्तस्य गुरुकुलम्' यहाँ गुरुशब्द सदा शिष्यापेक्ष होकर भी समासको प्राप्त हो जाता है उसी तरह यहाँ भी सामान्यवाची 'तत्' शब्द विशेष इन्द्रियोकी अपेक्षा रखनेके कारण समासको प्राप्त हो जाता है।

§ ४ इन्द्रियक्रमके अनुसार ही स्पर्श आदिका क्रम रखा गया है। ये सब सामान्य रूपसे पुद्गल द्रव्यके गुण है। **वैशेषिक** मतवादी पृथिवीमे रूप, रस, गन्ध और स्पर्श, जलमें रूप रस और स्पर्श, तेजमे रूप और स्पर्श तथा वायुमे केवल स्पर्श मानते है। इस प्रकारका गुणविभाजन अयुक्त है; क्योकि सभीमे सभी गुण पाए जाते है। वायुमे भी रूप है क्योंकि उसमे स्पर्श है जैसे कि घटमे। अग्निमे भी रस और गन्ध है, क्योकि उसमे रूप है जैसे कि गुडमें। जलमे भी गन्ध है क्योंकि उसमे रस है जैसे कि पके आममें। जल आदिमे गन्ध आदि गुणोंकी साक्षात् उपलब्धि भी होती है। यह कल्पना तो अत्यन्त असंगत है कि जलादिकमे गन्ध पार्थिव परमाणुओंके संयोगसे आई है स्वतः नही है, क्योकि हम तो यही कहेंगे कि गन्धादि जलादिके ही गुण है क्योकि वही पाए जाते है। यदि जलमें गन्धको संयोगज मानते है तो रसको भी संयोगज ही कहना चाहिये, उसे स्वाभाविक क्यों कहते है? फिर, पृथिवी आदिमे जातिभेद भी नही है। एक ही पुद्गल द्रव्य पृथिवी आदि नाना रूपोंमें पाया जाता है। पृथिवी ही निमित्त पाकर पिघल जाती है और जल बनती है। द्रवीभूत जल भी जमकर बरफ बन जाता है। अग्नि काजल बन जाती है आदि। इसी तरह वायु आदिमें भी रूप आदि समझ लेना चाहिए। हाँ कोई गुण कही विशेष प्रकट होता है कहीं नही।

§ ५ स्पर्शादि परस्पर तथा द्रव्यसे कथञ्चिद् भिन्न और कथञ्चिद अभिन्न हैं। यदि स्पर्शादिमें सर्वथा एकत्व हो तो स्पर्शके छूनेपर रस आदिका ज्ञान हो जाना चाहिए। यदि द्रव्यमे सर्वथा एकत्व हो तो या तो द्रव्यकी सत्ता रहेगी या फिर स्पर्शादि की। यदि द्रव्यकी सत्ता रहती है तो लक्षणके अभावमें उसका भी अभाव हो जायगा और यदि गुणों की; तो निराश्रय होनेसे उनका अभाव ही हो जायगा। यदि सर्वथा भेद माना जाता

है तो घटके दिखनेपर घटकी तरह स्पर्शके छूनेपर 'घड़ेको छुआ' यह व्यवहार नहीं होना चाहिए। इन्द्रियभेदसे स्पर्शादिमें सर्वथा भेद मानना भी उचित नहीं है; क्योंकि संख्या परिमाण पृथक्त्व संयोग विभाग परत्वापरत्व आदि रूपी द्रव्यमें समवाय सम्बन्धसे रहनेके कारण चाक्षुष होनेपर भी परस्पर भिन्न हैं। लक्षण भेदसे भी नानात्व नही होता; क्योंकि द्रव्य गुण कर्ममें सत्तासम्बन्धित्व रूप एक लक्षणके पाए जानेपर भी भेद देखा जाता है। स्पर्शादि भिन्न उपलब्ध नही होते अतः सर्वथा एकत्व मानना उचित नहीं है; क्योंकि सांख्यके मतमें सत्त्व रज और तम पृथक् उपलब्ध नहीं होते फिर भी भेद माना जाता है। इनमें व्यक्त और अव्यक्त आदिके रूपसे अनेकधा भेद पाया जाता है। अतः द्रव्य दृष्टिसे कथञ्चित् एकत्व और पर्यायदृष्टिसे कथञ्चित् भेद मानना ही उचित है।

मनका वर्णन–

## श्रुतमनिन्द्रियस्य ॥२१॥

श्रुतज्ञानका विषयभूत पदार्थ मनका विषय है।

श्रुतज्ञानावरणका क्षयोपशम होनेपर आत्माकी श्रुतज्ञानके विषयभूत पदार्थमे मन के निमित्तसे प्रवृत्ति होती है। अथवा, श्रुतज्ञान मनसे उत्पन्न होता है। यह पदार्थ इन्द्रिय-व्यापारसे परे है।

§ १ श्रोत्रेन्द्रियजन्य ज्ञानको या श्रोत्रेन्द्रियके विषयको श्रुत नहीं कह सकते; क्योंकि वह इन्द्रियजन्य होनेसे मतिज्ञान ही है। मतिज्ञानके बाद जो विचार केवल मन-जन्य होता है वह श्रुत है।

इन्द्रियोंके स्वामी–

## वनस्पत्यन्तानामेकम् ॥२२॥

पृथिव्यादि वनस्पति पर्यन्त स्थावरोंके एक स्पर्शन इन्द्रिय ही होती है।

§ १–३ अन्त शब्द पर्यन्तवाची है। यदि अन्त शब्दका अर्थ समीपता लिया जायगा तो वनस्पतिके समीप अर्थात् वायु और त्रसोंका बोध होगा। अन्त शब्द सम्बन्धि-शब्द है अतः वनस्पति-पर्यन्त कहनेसे 'पृथिवीको आदि लेकर' यह ज्ञान हो ही जाता है।

§ ४ एक शब्द प्रथमताका वाचक है, अतः जिस किसी इन्द्रियका ज्ञान न कराके प्रथम स्पर्शनेन्द्रियका बोधक है। वीर्यान्तराय और स्पर्शनेन्द्रियावरणका क्षयोपशम, शरीर अङ्गोपाङ्ग नाम और एकेन्द्रिय जातिका उदय होनेपर एक स्पर्शनेन्द्रिय होती है।

## कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनामेकैकवृद्धानि ॥२३॥

कृमि पिपीलिका भ्रमर और मनुष्यादिके क्रमशः एक एक इन्द्रियां बढ़ती गई हैं।

§ १–५ 'एकैकम्' यह वीप्सार्थक है। सभी इन्द्रियोंकी अपेक्षा 'वृद्धानि' में बहु-वचन दिया है। 'स्पर्शन' का अनुवर्तन करके क्रमशः एक एक इन्द्रियकी वृद्धि विवक्षित है। स्पर्शन और रसना कृमि आदिके, घ्राण अधिक पिपीलिका आदिके, चक्षु अधिक भ्रमर आदिके और श्रोत्र अधिक मनुष्यके आदिके होती हैं। आदि शब्द प्रकार और व्यवस्थाके अर्थ में है।

## संज्ञिनः समनस्काः ॥२४॥

मनसहित जीव संज्ञी होते हैं ।

§ १-५ प्रश्न–यह हित है और यह अहित इस प्रकारके गुण-दोष-विचारको संज्ञा कहते है । मनका भी यही कार्य है अतः समनस्क विशेषण व्यर्थ है । उत्तर–संज्ञा शब्दके अनेक अर्थ है, जो समनस्क जीवोंके सिवाय अन्यत्र भी पाये जाते हैं। यदि संज्ञाका अर्थ 'नाम' लिया जाता है तो वह ससारके सभी प्राणियोंमें पाया जाता है ऐसी दशामें किसीकी व्यावृत्ति नहीं की जा सकेगी । यदि संज्ञाका अर्थ 'ज्ञान' लेते है तब भी वही बात है, सभी प्राणी ज्ञानात्मक होते है । यदि संज्ञाका अर्थ 'आहार भय मैथुन और परिग्रह सज्ञा' लिया जाता है; तब भी कोई अन्तर नहीं पड़ता; क्योंकि सभी प्राणियोंके यथायोग्य ये संज्ञाएँ पाई जाती हैं। अतः मनरहित प्राणियोंकी व्यावृत्तिके लिए समनस्क विशेषणकी सार्थकता है । इस तरह गर्भस्थ अण्डस्थ मूच्छित सुषुप्त आदि अवस्थाओंमे हिताहित विचार न होने पर भी मनकी सत्ता होनेसे संज्ञित्व बन जाता है ।

नवीन शरीरग्रहणकी प्रक्रिया–

## विग्रहगतौ कर्मयोगः ॥२५॥

विग्रहगतिमे कर्मनिमित्तक योग अर्थात् परिस्पन्द होता है ।

§ १-४ औदारिकादि नाम कर्मके उदयसे उन शरीरोंके योग्य पुद्गलोका ग्रहण विग्रह कहलाता है । विरुद्ध ग्रह अर्थात् कर्म पुद्गलोंका ग्रहण होनेपर भी जहां नोकर्म पुद्गलोंका ग्रहण नही होता वह विग्रह । विग्रहके लिए गति विग्रहगति कही जाती है । इस विग्रहगतिमें सभी औदारिकादि शरीरोंको उत्पन्न करनेवाले कार्मण शरीरके निमित्तसे ही आत्मप्रदेश परिस्पन्द होता है। इसलिए समनस्क और अमनस्क सभी प्राणियोंकी गतिमे कोई व्यवधान नही पड़ता ।

## अनुश्रेणि गतिः ॥२६॥

विग्रहगति आकाश प्रदेशोंकी श्रेणिके अनुसार होती है ।

§ १-५ लोकके मध्यसे लेकर ऊपर नीचे और तिरछे आकाशके प्रदेश क्रमशः श्रेणिबद्ध हैं। इसके अनुकूल ही सभी गतिवाले जीव पुद्गलोंकी गति होती है। गतिका प्रकरण होनेपर भी इस सूत्रमें जो पुनः 'गति' शब्दका ग्रहण किया है और आगेके सूत्रमें जो 'जीव' शब्दका विशेषरूपसे ग्रहण किया है उससे ज्ञात होता है कि इस सूत्रसे सभी गतिवाले जीव पुद्गलोंकी गतिका विधान किया गया है। विग्रहगतिमें जीवका बैठना सोना या ठहरना आदि तो होता नही है जिससे इनकी निवृत्तिके लिए 'गति' शब्दकी सार्थकता मानी जाय।

§ ६ अनुश्रेणि गतिका देश और काल नियत है। इसके सिवाय लोकमें चक्र आदिकी विविध प्रकार विश्रेणि गति भी होती है। जीवोंके मरणकालमें नवीन पर्याय धारण करनेके समय तथा मुक्तजीवोंके ऊर्ध्वगमनके समय अनुश्रेणि ही गति होती है। ऊर्ध्वलोकसे नीचे अधोलोकसे ऊपर या तिर्यक् लोकसे ऊपर-नीचे जो गति होगी वह अनुश्रेणि होगी। पुद्गलोंकी जो लोकान्त तक गति होती है, वह नियमसे अनुश्रेणि ही होती है। अन्य गतियोंका कोई नियम नहीं है।

## अविग्रहा जीवस्य ॥२७॥

मुक्तजीवके अविग्रहा अर्थात् बिना मोड़ लिए हुए गति होती है।

§ १ आगेके सूत्रमें 'संसारी' का ग्रहण किया है, अतः यह सूत्र मुक्तके लिए है यह निश्चित हो जाता है। यद्यपि 'अनुश्रेणि गतिः' सूत्रसे मुक्तकी अविग्रह गति सिद्ध हो जाती है फिर भी जब वह सूत्र जीव-पुद्गल दोनोंके लिए साधारण हो गया और वह भी इसी सूत्रके बलपर तब इस सूत्रकी आवश्यकता बनी ही रहती है।

## विग्रहवती च संसारिणः प्राक् चतुर्भ्यः ॥२८॥

संसारी जीवोंके चार समयसे पहिले विग्रहवाली अर्थात् मोड़वाली भी गति होती है।

§ १ चार समयसे पहिले ही मोड़ेवाली गति होती है, क्योंकि संसारमें ऐसा कोई कोनेवाला टेढ़ा-मेढ़ा क्षेत्र ही नहीं है जिसमें तीन मोड़ासे अधिक मोड़ा लेना पड़े। जैसे षष्टिक चावल साठ दिनमें नियमसे पक जाते हैं उसी तरह विग्रह गति भी तीन समयमें समाप्त हो जाती है।

§ २ च शब्दसे उपपाद क्षेत्रके प्रति ऋजुगति अविग्रहा तथा कुटिल गति सविग्रहा इस प्रकार दोनोंका समुच्चय हो जाता है।

§ ३-४ प्राक् शब्दकी जगह 'आचतुर्भ्य.' कहनेसे लाघव तो होता पर इससे चौथे समयके ग्रहणका अनिष्ट प्रसंग प्राप्त हो जाता है। यद्यपि 'आङ' का मर्यादा अर्थ भी होता है पर अभिविधि और मर्यादामेंसे विवक्षित अर्थके जाननेके लिए व्याख्यान आदिका गौरव होता अतः स्पष्टताके लिए 'प्राक्' शब्द ही दे दिया है।

ये गतियां चार हैं--इषुगति पाणिमुक्ता लांगलिका और गोमूत्रिका। इषुगति बिना विग्रहके होती है और शेष गतियां मोड़ेवाली हैं। बाणकी तरह सीधी सरल गति मुक्त-जीवोंके तथा किन्हीं संसारियोंके एक समयवाली बिना मोड़की होती है। हाथसे छोड़े गये जलादिकी तरह पाणिमुक्ता गति एक विग्रहवाली और दो समयवाली होती हैं। हलकी तरह दो मोड़वाली लांगलिका गति तीन समयमें निष्पन्न होती है। गोमूत्रकी तरह तीन विग्रहवाली गोमूत्रिका गति चार समयमें परिपूर्ण होती है।

## एकसमयाऽविग्रहा ॥२९॥

§ १ बिना मोड़ेकी ऋजुगति एक समयवाली ही होती है। लोकके अग्रभाग तक जीव पुद्गलोंकी गति एक ही समयमें हो जाती है।

§ २-३ आत्माको सर्वगत अत एव निष्क्रिय मानकर गतिका निषेध करना उचित नहीं है; क्योंकि जैसे बाह्य आभ्यन्तर कारणोंसे पत्थर सक्रिय होता है उसी तरह आत्मा भी कर्मसम्बन्धसे शरीरपरिमाणवाला होकर शरीरकृत क्रियाओंके अनुसार स्वयं सक्रिय होता है। शरीरके अभावमें दीपशिखाकी तरह स्वाभाविक क्रियामें परिपूर्ण रहता है। यदि आत्माको सर्वगत अतएव क्रियाशून्य माना जाता है तो संसार और बन्ध आदि नहीं हो सकेंगे। मोक्ष तो क्रियासे ही संभव है।

अनाहारकताका नियम–

## एकं द्वौ त्रीन्वाऽनाहारकः ॥३०॥

जीव एक दो या तीन समय तक अनाहारक रहता है।

§ १ पूर्व सूत्रसे 'समय' शब्दकी अनुवृत्ति कर लेनी चाहिए। यद्यपि पूर्वसूत्रमें समय शब्द समासान्तर्गत होनेसे गौण है फिर भी सामर्थ्यसे उसीका सम्बन्ध हो जाता है।

§२–३ वा शब्द विकल्पार्थक है। विकल्पका अर्थ है यथेच्छ सम्बन्ध करना। अत्यन्त संयोग विवक्षित होनेके कारण सप्तमी न होकर यहां द्वितीया विभक्ति की गई है।

§ ४ औदारिक वैक्रियिक और आहारक इन तीन शरीरोंके तथा छह पर्याप्तियों के योग्य पुद्गलोंका ग्रहण करना आहार है। तैजस और कार्मण शरीरके पुद्गल तो जब तक मोक्ष नहीं होता तब तक प्रतिक्षण आते ही रहते हैं।

§ ५–६ ऋद्धिप्राप्त ऋषियोंके ही आहारक शरीर होता है अतः विग्रह गतिमे इसकी संभावना नहीं है। विग्रहगतिमे बाकी कवलाहार लेपाहार आदि कोई भी आहार नहीं होते; क्योंकि इन आहारोंमें समय लगता है अतः समयका व्यवधान पड़ जायगा। जैसे तपाया हुआ बाण लक्ष्य देशपर पहुंचनेके पहिले भी बरसातके जलको ग्रहण करता जाता है उसी तरह पूर्वदेहको छोड़नेके दुःखसे सन्तप्त यह प्राणी आठ प्रकारके कर्मपुद्गलोंसे निर्मित कार्मण शरीरके कारण जाते समय ही नोकर्मपुद्गलोंको भी ग्रहण करके आहारक हो जाता है। वक्रगतिमे तीन समय तक अनाहारक रहता है। एक समयवाली इषुगतिमे नोकर्म पुद्गलोंको ग्रहण करता हुआ ही जाता है अतः अनाहारक नहीं होता। दो समय और एक मोड़ा वाली पाणिमुक्ता गतिमें प्रथम समयमें अनाहारक रहता है। तीन समय और दो मोड़ावाली लांगलिका गतिमे दो समय तक अनाहारक रहता है। चार समय और तीन मोड़ावाली गोमूत्रिका गतिमें तीन समय तक अनाहारक रहकर चौथे समयमे आहारक हो जाता है।

जन्मके प्रकार–

## सम्मूर्च्छनगर्भोपपादा जन्म ॥३१॥

सम्मूर्च्छन गर्भ और उपपाद ये तीन जन्म है।

§ १ तीनों लोकोंमें ऊपर नीचे तिरछे सभी दिशाओंसे पुद्गलपरमाणुओंका इकट्ठा होकर शरीर बनना सम्मूर्छन है।

§ २–३ स्त्रीके गर्भाशयमें शुक्र और शोणितके मिश्रणको गर्भ कहते हैं। अथवा, माताके द्वारा गृहीत आहारसे जहां रस ग्रहण किया जाय वह गर्भ है।

§ ४ देव और नारकियोंके उत्पत्तिस्थानोंको उपपाद कहते हैं। इन नियत स्थानोंके पुद्गलोंसे उपपादजन्म होता है।

§ ५–१० सम्मूर्च्छन शरीर अत्यन्त स्थूल होता है, अल्पकालजीवी होता है तथा उसके कारण मांसादि और कार्य शरीर, दोनों ही प्रत्यक्ष हैं अतः उसका ग्रहण प्रथम किया है। इसके बाद गर्भका; क्योंकि यह अधिक कालमें परिपूर्ण होता है। अति दीर्घजीवी होनेके कारण उपपादका सबके अन्तमें ग्रहण किया है। परिणामाधीन विविध कर्मोंके विपाकसे इन विभिन्न रूपोंमें प्राणियोंकी उत्पत्ति होती है। कर्मके अनुसार ही जन्म होता है।

§ ११ यद्यपि जन्मके प्रकार अनेक हैं फिर भी प्रकारगत सामान्यकी अपेक्षासे 'जन्म' शब्दको एकवचन ही रखा है।

जन्मकी आधारभूत योनियोंके भेद–

## सचित्तशीतसंवृताः सेतरा मिश्राश्चैकशस्तद्योनयः ॥३२॥

सचित्त शीत संवृत अचित्त उष्ण विवृत और सचित्ताचित्त शीतोष्ण और संवृत-विवृत ये नव योनियां हैं।

§ १–५ आत्माके चैतन्य परिणमनको चित्त कहते हैं। चित्त सहित सचित्त कहलाता है। शीत अर्थात् ठंडा स्पर्श और ठंडा पदार्थ। संवृत अर्थात् ढका हुआ। इतर अर्थात् अचित्त उष्ण और विवृत। मिश्र अर्थात् उभयात्मक।

§ ६–८ च शब्द प्रत्येकके समुच्चयके लिए है, अन्यथा 'सचित्त शीत संवृत जब अचित्त उष्ण और विवृतसे मिश्र हों तब योनियां होंगीं' यह अर्थ हो जाता। च शब्दसे 'प्रत्येक भी योनियाँ है तथा मिश्र भी' यह स्पष्ट बोध हो जाता है। यद्यपि कहीं 'च' शब्द न देने पर भी समुच्चयका बोध देखा जाता है और समुच्चय और विशेषण दोनों अर्थोंमें इच्छानुसार समुच्चय अर्थ भी लिया जा सकता था फिर भी सूत्रमें नहीं कही गईं चौरासी लाख योनियोंके संग्रहके लिए 'च' शब्दकी सार्थकता है।

§ ९ 'एकश.' पदसे ज्ञात होता है कि मिश्र योनियोंमे क्रममिश्रता होनी चाहिये। अर्थात् सचित्त-अचित्त, शीत-उष्ण, संवृत-विवृत आदि, न कि सचित्त-शीत आदि।

§ १० 'तत्' पदसे ज्ञात होता है कि ये योनियां पूर्वोक्त सम्मूर्च्छन आदि जन्मों की हैं।

§ ११–१२ योनि शब्दको केवल स्त्रीलिंग समझकर द्वन्द्वसमासमें सचित्तादि शब्दोंके पुल्लिग प्रयोगमें आपत्ति नहीं करनी चाहिये; क्योंकि योनि शब्द उभयलिंग है। यहां पुल्लिग समझना चाहिये।

§ १३–योनि आधार है तथा जन्म आधेय है। सचित्तादि योनियोंमें ही सम्मूर्च्छनादि जन्मोंके द्वारा आत्मा शरीर ग्रहण करता है। यही योनि और जन्ममें भेद है।

§ १४–१७ चेतनात्मक होनेसे सचित्तका प्रथम ग्रहण किया है, उसके बाद तृप्ति-कारक होनेसे शीतका तथा गुप्त होनेसे संवृतका अन्तमें ग्रहण किया है। जीवोंके कर्म-विपाक नाना प्रकारके हैं अतः योनियां भी अनेक प्रकार की मानी गई है।

§ १८–२६ देव और नारकोंके अचित्त योनि हैं; क्योंकि इनके उपपाद प्रदेशके पुद्गल अचेतन हैं। माताके उदरमें अचेतन वीर्य और रजसे चेतन आत्माका मिश्रण होनेसे गर्भजोंके मिश्र योनि हैं। सम्मूर्छन जीवोंमें साधारण शरीरवालोंके सचित्त योनि है। शेष-में किसीके अचित्त योनि तथा किसीके मिश्रयोनि होती है। देव और नारकियोंके शीत और उष्ण योनि, तेजस्कायिकोंके उष्णयोनि तथा शेष जीवोंके शीत उष्ण और मिश्रयोनि होती हैं। देव नारक और एकेन्द्रिय जीवोंके संवृतयोनि, विकलेन्द्रियोंके विवृत योनि और गर्भज जीवोंके मिश्रयोनि होती है।

§ २७ इन योनियोंके चौरासी लाख भेदोंका 'च' शब्दसे समुच्चय किया गया है। सर्वज्ञने इनका साक्षात्कार किया है और अल्पज्ञानियोंको ये आगमगम्य हैं। नित्यनिगोदके

७ लाख, अनित्य निगोदके ७ लाख, पृथिवी जल अग्नि और वायु प्रत्येकके सात सात लाख, वनस्पतिके दस लाख, विकलेन्द्रियोंके छह लाख, देव नारकी और पंचेन्द्रियतिर्यञ्च प्रत्येकके चार चार लाख, मनुष्योंके चौदह लाख इस प्रकार कुल ८४ लाख योनिभेद होते हैं। जो कभी भी त्रस पर्यायको प्राप्त न होंगे वे नित्यनिगोद तथा जिनने त्रस पर्याय पाई थी या आगे पायेंगे वे अनित्य निगोद है।

जन्म विवरण–

## जरायुजाण्डजपोतानां गर्भः ॥३३॥

जरायुज अण्डज और पोतका गर्भजन्म होता है।

§ १–३ गर्भाशयमे प्राणीके ऊपर जो मांस और रक्तका जाल होता है वह जरायु है। शुक्र और शोणितसे परिवेष्टित, नखके ऊपरी भागकी तरह कठिन और श्वेत गोलाकार अण्डा होता है। इनमें उत्पन्न जीव क्रमशः जरायुज और अण्डज हैं। जो योनिसे निकलते ही चलने फिरनेकी शक्ति रखते हैं, गर्भाशयमें जिनके ऊपर कोई आवरण नहीं रहता वे पोत हैं।

§ ४–५ कोई 'पोतजा.' ऐसा पाठ रखते हैं। पर यह ठीक नही है; क्योंकि पोत तो स्वयं आत्मा ही है, उसमें उत्पन्न होनेवाला कोई दूसरा जीव नही है जो पोतज कहा जाय। आत्मा ही पोत परिणमन करके पोत कहलाता है।

§ ६–१० चूंकि जरायुजोंमे भाषा अध्ययन आदि असाधारण क्रियाएँ देखी जाती हैं, चक्रवर्ती वासुदेव आदि महाप्रभावशाली जरायुज ही होते है तथा मोक्षकी प्राप्ति जरायुजोंको ही होती है अतः पूज्य होनेसे उसका ग्रहण सर्वप्रथम किया है। अण्डजोंमे भी तोता मैना आदि अक्षरोच्चारण आदिमे कुशल होते हैं अतः पोतसे पहिले उनका ग्रहण किया है।

§ ११ यद्यपि पहिले सूत्रमें सम्मूर्च्छनोंका नाम प्रथम लिया है अतः यहां भी उसीका वर्णन होना चाहिये था फिर भी आगे 'शेषाणां सम्मूर्च्छनम्' इस सूत्रकी लघुता के लिए उसका यहाँ प्रथम ग्रहण नही किया है; क्योंकि यदि समूर्च्छनका प्रथम कथन करते तो 'एकद्वित्रिचतुरिन्द्रियाणां पञ्चेन्द्रियाणां तिरश्चां मनुष्याणां च केषाञ्चित् सम्मूर्च्छनम्' इतना बड़ा सूत्र बनाना पडता।

§ १२ जरायुज आदिके गर्भजन्म सिद्ध ही था फिर भी 'गर्भ' शब्दके ग्रहण करनेसे 'जरायुज अण्डज और पोतोंके ही गर्भ होता है' यह नियम ज्ञापित होता है। आगेके सूत्रमें 'शेष' पद देनेसे ज्ञात होता है कि जन्मका ही नियम किया गया है जन्मवालोंका नहीं। यदि इन सूत्रोंसे जन्मवालोंका नियम होता तो आगे 'शेष' ग्रहण करना निरर्थक ही हो जाता।

## देवनारकाणामुपपादः ॥३४॥

देव और नारकियोंके उपपादजन्म होता है।

§ १ जिस समयसे देवगतिका उदय हो तभीसे उसका जन्म स्वीकार करना इसलिए ठीक नहीं है कि विग्रहगतिमें भी देवगतिका उदय हो जाता है पर शरीरयोग्य पुद्गलोंका ग्रहण न होनेसे उस समय जन्म नहीं माना जाता। इसलिए उपपादको जन्म कहना ठीक है।

## शेषाणां सम्मूर्च्छनम् ॥३५॥

शेषके सम्मूर्च्छन जन्म होता है।

§ १-२ देव और नारकियोंके ही उपपाद और शेषके ही सम्मूर्च्छन होता है। पहिले गर्भ और उपपाद जन्मका तो नियम हुआ है पर जरायुज आदिका नहीं, उनके सम्मूर्च्छन जन्मका भी प्रसंग प्राप्त होता है अतः उसके वारण करनेके लिए यह सूत्र बनाया गया है। यदि 'जरायुज अण्डज पोतोंके गर्भ ही होता है और देव नारकियोंके उपपाद ही होता है; तो अर्थात् ही शेषके सम्मूर्च्छन ही होता है, यह फलित हो जाता है। ऐसी दशामें न केवल शेषग्रहण किन्तु यह सूत्र ही निरर्थक हो जाता है। परन्तु जन्म और जन्मवाले दोनोंके अवधारणका प्रसंग उपस्थित होनेपर 'जन्मका ही अवधारण करना चाहिए' यह व्यवस्था इस सूत्रसे ही फलित होती है अतः सूत्रकी सार्थकना है।

शरीरोंका वर्णन-

## औदारिकवैक्रियिकाहारकतैजसकार्मणानि शरीराणि ॥३६॥

औदारिक वैक्रियिक आहारक तैजस और कार्मण ये पांच शरीर है।

§ १-३ जो शीर्ण हों वे शरीर हैं। यद्यपि घटादि पदार्थ भी विशरणशील ह परन्तु वे उनमें नामकर्मोदय निमित्त नही है, अतः उन्हें शरीर नहीं कह सकते। जिस प्रकार 'गच्छतीति गौ.' यह विग्रह रूढ शब्दोंमें भी किया जाता है उसी तरह 'शरीर' शब्दका भी विग्रह समझना चाहिए। शरीरत्व नामकी जातिके समवायसे शरीर कहना तो उचित नहीं है क्योंकि स्वयं शरीरस्वभाव न मानने पर अमुक जगह ही शरीरत्वका सम्बन्ध हो अमुक जगह न हो इत्यादि नियम नहीं बन सकता।

§ ४-९ उदार अर्थात् स्थूल प्रयोजनवाला या स्थूल जो शरीर वह औदारिक है। अणिमा आदि आठ प्रकारके ऐश्वर्यके कारण अनेक प्रकारके छोटे-बड़े आकार करने रूप विक्रिया करना जिसका प्रयोजन है वह वैक्रियिक है। प्रमत्तसंयत मुनिके द्वारासूक्ष्मतत्त्वज्ञान और असंयमके परिहारके लिए जिसकी रचना की जाती है वह आहारक है। जो दीप्तिका कारण होता है वह तैजस है। कर्मोंका कार्य या कर्मोंके समूहको कार्मण कहते हैं।

§ १०-१३ जैसे मिट्टीके पिण्डसे उत्पन्न होनेवाले घट घटी सकोरा आदिमें संज्ञा लक्षण आकार आदिकी दृष्टिसे भेद है उसी तरह यद्यपि औदारिकादि शरीर कर्मकृत हैं, फिर भी उनमें संज्ञा लक्षण आकार और निमित्त आदिकी दृष्टिसे परस्पर भिन्नता है। औदारिकादि शरीर प्रतिनियत नामकर्मके उदयसे होते हैं। कार्मण शरीरसे ही औदारिकादि शरीर उत्पन्न होते हैं अतः कारण कार्यकी अपेक्षा भी कार्मण और औदारिकादि भिन्न हैं। जैसे गीले गुड़पर धूलि आकर जम जाती है उसी तरह कार्मण शरीर पर ही औदारिकादि शरीरोंके योग्य परमाणु, जिन्हें विस्रसोपचय कहते हैं, आकर जमा होते है। इस दृष्टिसे भी कार्मण और औदारिकादि भिन्न हैं।

§ १४-१७ जैसे दीपक परप्रकाशी होनेके साथ ही साथ स्वप्रकाशी भी है उसी तरह कार्मण शरीर औदारिकादिका भी निमित्त है और अपने उत्तर कार्मणका भी। अतः निर्निमित्त होनेसे उसे असत् नहीं कह सकते। फिर मिथ्यादर्शन आदि कार्मण शरीरके

निमित्त हैं। यदि यह निर्निमित्त माना जायगा तो मोक्ष ही नहीं हो सकता क्योंकि विद्यमान और निर्हेतुक पदार्थ नित्य होता है, उसका कभी विनाश नहीं हो सकेगा। कार्मण शरीरमें प्रतिसमय उपचय-अपचय होता रहता है अतः उसका अंशतः विशरण सिद्ध है और इसीलिए वह शरीर है।

§ १८-१९ यद्यपि कार्मण शरीर सबका आधार और निमित्त है अतः उसका सर्वप्रथम ग्रहण करना चाहिए था किन्तु चूंकि वह सूक्ष्म है और औदारिकादि स्थूल कार्योंके द्वारा अनुमेय है अतः उसका प्रथम ग्रहण नहीं किया। कर्मके मूर्तिमान् औदारिकादि फल देखे जाते हैं अतः वह मूर्तिमान् सिद्ध होता है। आत्माके अमूर्त अदृष्ट नामके निष्क्रिय गुणसे परमाणुओमें क्रिया होकर द्रव्योत्पत्ति मानना उचित नहीं है।

§ २०-२१ अत्यन्त स्थूल और इन्द्रियग्राह्य होनेसे औदारिक शरीरको प्रथम ग्रहण किया है। आगे आगे सूक्ष्मता दिखानेके लिए वैक्रियिक आदि शरीरोंका क्रम है।

## परं परं सूक्ष्मम् ॥३७॥

आगे आगेके शरीर सूक्ष्म हैं।

§ १-२ पर शब्दके व्यवस्था, भिन्न, प्रधान, इष्ट आदि अनेक अर्थ हैं पर यहां 'व्यवस्था' अर्थ विवक्षित है। संज्ञा लक्षण आकार प्रयोजन आदिकी दृष्टिसे परस्पर विभिन्न शरीरोंका सूक्ष्मताके विचारसे पर शब्दका वीप्सा अर्थमें दो बार निर्देश किया है।

## प्रदेशतोऽसंख्येयगुणं प्राक् तैजसात् ॥३८॥

तैजस शरीर तक असंख्यातगुणे प्रदेशवाले हैं।

§ १-५ प्रदेश अर्थात् परमाणु। परमाणुओंसे ही आकाशादिका क्षेत्र-विभाग किया जाता है। पूर्वसूत्रसे 'पर परम्' की अनुवृत्ति होती है अतः मर्यादा बाँधनेके लिए 'प्राक् तैजसात्' यह स्पष्ट निर्देश किया है। प्रदेशोंकी दृष्टिसे पल्यके असंख्येय भागसे गुणित होनेपर भी इन शरीरोंका अवगाह क्षेत्र कम ही होता है। तात्पर्य यह कि औदारिकसे वैक्रियिक असंख्यात गुण प्रदेशवाला है और वैक्रियकसे आहारक। जैसे समप्रदेशवाले लोहा और रुईके पिण्डमें परमाणुओंके निबिड और शिथिल सयोगोंकी दृष्टिसे अवगाहनक्षेत्रमें तारतम्य है उसी तरह वैक्रियिक आदि शरीरोंमें उत्तरोत्तर निबिड संयोग होनेसे अल्पक्षेत्रता और सूक्ष्मता है।

## अनन्तगुणे परे ॥३९॥

आहारकसे तैजस और तैजससे कार्मण क्रमशः अनन्तगुणे प्रदेशवाले हैं।

§ १-२ अनन्तगुणे अर्थात् अभव्योंके अनन्तगुणेंसे गुणित और सिद्धोंके अनन्तवें भागसे गुणित। अनन्तके अनन्त ही विकल्प होते हैं, अतः उत्तरोत्तर अनन्तगुणता समझनी चाहिए। पूर्व सूत्रसे 'परं परं' की अनुवृत्ति होती है अतः आहारकसे तैजस अनन्तगुणा तथा तैजससे कार्मण अनन्तगुणा समझना चाहिए।

§ ३-५ **प्रश्न**—पर तो कार्मण हुआ और तैजस अपर, अतः 'परापरे' यह पद रखना चाहिए? **उत्तर**—शब्दोच्चारणकी दृष्टिसे यहाँ 'पर' व्यवहार अपेक्षित नहीं है किन्तु ज्ञानकी दृष्टिसे। बुद्धिमें आहारकसे आगे रखे गये तैजस और कार्मण दोनों ही 'पर' कहे

जाते हैं। जैसे 'पटनासे मथुरा परे है' यहां काशी आदि देशोंका व्यवधान होनेपर भी व्यवहित मथुरामें पर शब्दका प्रयोग हो जाता है उसी तरह आहारकसे पर तैजस और तैजससे पर कार्मणमें भी पर शब्दका प्रयोग उचित है।

§ ६ यद्यपि तैजस और कार्मणमें परमाणु अधिक हैं फिर भी उनका अतिसघन संयोग और सूक्ष्म परिणमन होनेसे इन्द्रियोंके द्वारा उपलब्धि नहीं हो सकती।

## अप्रतीघाते ॥४०॥

ये दोनों शरीर सर्वत्र अप्रतीघाती हैं।

§ १-३ एक मूर्तिमान् द्रव्यका दूसरे मूर्तिमान् द्रव्यसे रुक जाना या टकराना प्रतीघात कहलाता है। जैसे अग्नि सूक्ष्म परिणमनके कारण लोहेके पिंडमें भी घुस जाती है उसी तरह ये दोनो शरीर वज्रपटलादिकसे भी नहीं रुकते, सब जगह प्रवेश कर जाते हैं। यद्यपि वैक्रियिक और आहारक भी अपनी-अपनी सीमामें अप्रतीघाती हैं फिर भी लोक भरमें सर्वत्र अप्रतीघाती ये दोनों ही हैं, अतः दोनोंको ही अप्रतीघाती कहा है।

## अनादिसम्बन्धे च ॥४१॥

§ १-२ ये दोनों शरीर अनादिसे इस जीवके साथ हैं। उपचय-अपचयकी दृष्टि-से इनका सादिसम्बन्ध भी होता है, इसीलिए च शब्द दिया है। जैसे वृक्षसे बीज और बीजसे वृक्ष इस प्रकार सन्ततिकी दृष्टिसे बीज-वृक्ष अनादि होकर भी तद्बीज और तद्वृक्ष की अपेक्षा सादि हैं उसी तरह तैजस कार्मण भी बन्धसन्ततिकी दृष्टिसे अनादि और तत् तत् दृष्टिसे सादि हैं।

§ ३-५ यदि सर्वथा आदिमान् माना जाय तो अशरीर आत्माके नूतन शरीर का सम्बन्ध ही नही हो सकेगा, क्योंकि शरीरसम्बन्धका कोई निमित्त ही नही है। और यदि निर्निमित्त ही शरीरसम्बन्ध होने लगे तो मुक्त आत्माओंके साथ भी शरीरका सम्बन्ध हो जायगा। इस तरह कोई मुक्त ही नही रह सकेगा। और यदि अनादि होने से उसे अनन्त माना जायगा; तो भी किसीको मोक्ष ही नहीं हो सकेगा। अतः जैसे अनादि-कालीन बीज-वृक्ष सन्तति भी अग्नि आदि कारणोंसे नष्ट हो जाती है उसी तरह कर्म-शरीर भी ध्यानाग्निसे नष्ट हो जाता है।

## सर्वस्य ॥४२॥

§ १-२ ये दोनों शरीर सभी संसारी जीवोंके होते है। 'सर्वस्य' यह एक वचन संसारिसामान्यकी अपेक्षा दिया है। यदि ये किसी संसारीके न हों तो वह संसारी ही नहीं हो सकता।

## तदादीनि भाज्यानि युगपदेकस्मिन्नाचतुर्भ्यः ॥४३॥

एक जीवके एक साथ इन दो शरीरोंको लेकर चार शरीर तक हो सकते हैं।

§ १-६ 'तत्' शब्दसे जिन दो शरीरोंका प्रकरण है उनका ग्रहण करना चाहिए। 'आदि' शब्द व्यवस्थावाची है। 'आङ' उपसर्ग अभिविधिके अर्थमें है, अतः किसी के चार भी हो सकते हैं। यदि मर्यादार्थक होता तो चारसे पहिले अर्थात् तीन शरीरतक का नियम होता। किसी आत्माके दो शरीर तैजस और कर्मण होंगे। तीन औदारिक तैजस

और कार्मण अथवा वैक्रियिक तैजस और कार्मण होंगे। किसीके औदारिक आहारक तैजस और कार्मण ये चार भी हो सकते हैं। वैक्रियिक और आहारक एक साथ नहीं होते अत. पांचकी संभावना नहीं है; क्योंकि आहारक जिस प्रमत्तसंयत मुनिके होता है उसके वैक्रियिक नहीं होता, जिन देव और नारकियोके वैक्रियिक होता है उनके आहारक नहीं होता।

## निरुपभोगमन्त्यम् ॥४४॥

अन्तिम कार्मण शरीर निरुपभोग होता है।

§ १-३ इन्द्रियोंके द्वारा शब्दादिककी उपलब्धिको उपभोग कहते हैं। यद्यपि कर्मादान निर्जरा और सुखदु.खानुभवन आदि उपभोग कार्मण शरीरमे संभव हैं फिर भी विग्रहगतिमे द्रव्येन्द्रियोंकी रचना नहीं होती, अत विवक्षित उपभोग कार्मण शरीरमें नहीं पाया जाता। तैजस शरीर चूंकि योगनिमित्त, योग अर्थात् आत्मप्रदेश परिस्पन्दमें भी निमित्त नही होना अत. उसकी उपभोग विचारमे विवक्षा नही है। अत योगनिमित्त शरीरोंमें अन्तिम कार्मण शरीर ही निरुपभोग है, शेप सोपभोग है।

## गर्भसम्मूर्च्छनजमाद्यम् ॥४५॥

जितने गर्भज और सम्मूर्च्छनजन्य शरीर है वे सब औदारिक है।

## औपपादिकं वैक्रियिकम् ॥४६॥

उपपादजन्य यावत् शरीर वैक्रियिक है।

## लब्धिप्रत्ययं च ॥४७॥

वैक्रियिक शरीर ऋद्धिनिमित्तक भी होता है।

§ १-२ प्रत्यय शब्दके ज्ञान, सत्यता, कारण आदि अनेक अर्थ है किन्तु यहाँ कारण अर्थ विवक्षित है। विशेप तपसे जो ऋद्धि प्राप्त होती है वह लब्धि है। लब्धि-कारणक भी वैक्रियिक शरीर होता है।

§ ३ उपपाद तो निश्चित है, पर लब्धि अनिश्चित है, किसीके ही विशेप तप धारण करने पर होती है।

§ ४ विक्रियाका अर्थ विनाश नही है, जिससे प्रति समय न्यूनाधिक रूपसे सभी शरीरोंका विनाश होनेसे सबको वैक्रियिक कहा जाय किन्तु नाना आकृतियोंको उत्पन्न करना है। विक्रिया दो प्रकार की है--१ एकत्व विक्रिया, २ पृथक्त्व विक्रिया। अपने शरीरको ही सिंह व्याघ्र हिरण हंस आदि रूपसे बना लेना एकत्व विक्रिया है और शरीरसे भिन्न मकान मण्डप आदि बना देना पृथक्त्व विक्रिया है। भवनवासी व्यन्तर ज्योतिषी और सोलह स्वर्गके देवोंके दोनों प्रकारकी विक्रिया होती है। ऊपर ग्रैवेयक आदि सर्वार्थसिद्धि पर्यन्तके देवोंके प्रशस्त एकत्व विक्रिया ही होती है। छठवें नरक तकके नारकियोंके त्रिशूल चक्र तलवार मुद्गर आदि रूपसे जो विक्रिया होती है वह एकत्वविक्रिया ही है न कि पृथक्त्व विक्रिया। सातवें नरकमें गाय बराबर कीड़े लोहू आदि रूपसे एकत्व विक्रिया ही होती है, आयुधरूपसे एकत्व विक्रिया और पृथक्त्व विक्रिया नहीं होती। तिर्यञ्चोंमें मयूर

आदिके एकत्व विक्रिया होता है पृथक्त्व विक्रिया नहीं । मनुष्योंके भी तप और विद्या आदिके प्रभावसे एकत्व विक्रिया होता है ।

## तैजसमपि ॥४८॥

§ १ तैजस शरीर भी लब्धिप्रत्यय होता है । यद्यपि आहारकका प्रकरण था परन्तु लब्धिप्रत्ययोंके प्रकरणमें लाघवके लिए तैजसका कथन कर दिया है ।

## शुभं विशुद्धमव्याघाति चाहारकं प्रमत्तसंयतस्यैव ॥४९॥

आहारक शरीर शुभ विशुद्ध और अव्याघाती होता है, यह प्रमत्तसंयतके ही होता है ।

§ १-३ जैसे प्राणोंका कारण होनेसे उपचारसे अन्नको भी प्राण कह देते हैं उसी तरह शुभ आहारकयोगका कारण होनेसे यह शरीर शुभ कहा जाता है । विशुद्ध कर्मके उदयसे होनेके कारण यह विशुद्ध है । न तो आहारक शरीर किसीका व्याघात करता है और न किसीसे व्याघातित ही होता है अतः अव्याघाती है ।

§ ४ भरत और ऐरावत क्षेत्रमें केवलियोंका अभाव होनेपर महाविदेह क्षेत्रमें केवली भगवान्के पास औदारिक शरीरसे जाना तो शक्य नहीं है और असंयम भी बहुत होगा अतः प्रमत्तसंयत मुनि सूक्ष्म पदार्थके निर्णयके लिए या ऋद्धिका सद्भाव जाननेके लिए या संयम परिपालनके लिए आहारक शरीरकी रचना करता है । इन बातोंके समुच्चयके लिए 'च' शब्द दिया गया है ।

§ ५-७ 'प्रमत्त संयतके ही आहारक होता है' इस प्रकार अवधारण करनेके लिए एवकार है न कि 'प्रमत्तसंयतके आहारक ही होता है' इस अनिष्ट अवधारणके लिए । जिस समय मुनि आहारक शरीरकी रचना करता है उस समय वह प्रमत्तसंयत ही हो जाता है ।

§ ८ इन शरीरोंमें परस्पर संज्ञा लक्षण कारण स्वामित्व सामर्थ्य प्रमाण क्षेत्र स्पर्शन काल अन्तर संख्या प्रदेश भाव और अल्पबहुत्व आदिकी दृष्टिसे भेद है । यथा,

**संज्ञा**–औदारिक आदिके अपने-अपने जुदे नाम हैं ।

**लक्षण**–स्थूल शरीर औदारिक है । विविधगुण ऋद्धिवाली विक्रिया करनेवाला शरीर वैक्रियिक है । सूक्ष्मपदार्थविषयक निर्णयके लिए आहारक शरीर होता है । शंखके समान शुभ्र तैजस होता है । वह दो प्रकारका है–१ निःसरणात्मक २ अनिःसरणात्मक । औदारिक वैक्रियिक और आहारक शरीरमें दीप्ति करनेवाला-रौनक लानेवाला अनिःसरणात्मक तैजस है । निःसरणात्मक तैजस उग्रचारित्रवाले अतिक्रोधी यतिके शरीरसे निकलकर जिसपर क्रोध है उसे घेरकर ठहरता है और उसे शाककी तरह पका देता है, फिर वापिस होकर यतिके शरीरमें ही समा जाता है । यदि अधिक देर ठहर जाय तो उसे भस्मसात् कर देता है । सभी शरीरोंमें कारणभूत कर्मसमूहको कार्मण शरीर कहते हैं ।

**कारण**–औदारिक आदि भिन्न-भिन्न नाम कर्मोंके उदयसे ये शरीर होते हैं । अतः कारणभेद स्पष्ट है ।

**स्वामित्व**–औदारिक शरीर तिर्यञ्च और मनुष्योंके होता है । वैक्रियिक शरीर देव नारकी तेजस्काय वायुकाय और पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च तथा मनुष्योंमें किसीके होता है । **प्रश्न**–जीवस्थानके योगभंग प्रकरणमें तिर्यञ्च और मनुष्योंके औदारिक और औदारिक मिश्र

तथा देव और नारकियोंके वैक्रियिक और वैक्रियिकमिश्र बताया है पर यहां तो तिर्यञ्च और मनुष्योंके भी वैक्रियिकका विधान किया है। इस तरह परस्पर विरोध आता है ?

**उत्तर**–व्याख्या प्रज्ञप्ति दंडकके शरीरभंगमें वायुकायिकके औदारिक वैक्रियिक तैजस और कार्मण ये चार शरीर तथा मनुष्योंके पाच शरीर बताए हैं। भिन्न-भिन्न अभिप्रायों से लिखे गये उक्त सन्दर्भोंमें परस्पर विरोध भी नहीं है। जीवस्थानमें जिस प्रकार देव और नारकियोंके सर्वदा वैक्रियिक शरीर रहता है उस तरह तिर्यञ्च और मनुष्योंके नही होता, इसीलिए तिर्यञ्च और मनुष्योंके वैक्रियिक शरीरका विधान नही किया है जब कि व्याख्याप्रज्ञप्तिमें उसके सद्भावमात्रसे ही उसका विधान कर दिया है।

आहारक प्रमत्तसयतके ही होता है। तैजस और कार्मण सभी संसारियोंके होते हैं।

**सामर्थ्य**–मनुष्य और तिर्यञ्चोंमें सिंह और केशरी चक्रवर्ती वासुदेव आदिके औदारिक शरीरोमें शक्तिका तारतम्य सर्वानुभूत है। यह भवप्रत्यय है। उत्कृष्ट तपस्वियोंके शरीरविक्रिया करनेकी शक्ति गुणप्रत्यय है। वैक्रियिक शरीरमें मेरुकम्पन और समस्त भूमण्डलको उलटा-पुलटा करनेकी शक्ति है। आहारक शरीर अप्रतिघाती होता है, वज्रपटल आदिसे भी वह नही रुकता। यद्यपि वैक्रियिक शरीर भी साधारणतया अप्रतिघाती होता है, फिर भी इन्द्र सामानिक आदिमें शक्तिका तारतम्य देखा जाता है। अनन्तवीर्य-यतिने इन्द्रकी शक्तिको कुंठित कर दिया था यह प्रसिद्ध ही है। अत वैक्रियिक क्वचित् प्रतिघाती होता है किन्तु सभी आहारक शरीर समशक्तिक और सर्वत्र अप्रतिघाती होते हैं। तैजस शरीर क्रोध और प्रसन्नताके अनुसार दाह और अनुग्रह करनेकी शक्ति रखता है। कार्मण शरीर सभी कर्मोंको अवकाश देता है, उन्हे अपनेमें शामिल कर लेना है।

**प्रमाण**–सबसे छोटा औदारिक शरीर सूक्ष्मनिगोदिया जीवोंके अंगुलके असख्यात भाग बराबर होता है और सबसे बडा नन्दीश्वरवापीके कमलका कुछ अधिक एक हजार योजन प्रमाणका होता है। वैक्रियिक मूल शरीरकी दृष्टिसे सबसे छोटा सर्वार्थसिद्धिके देवोंके एक अरत्नि प्रमाण और सबसे बड़ा सातवें नरकमे पांच सौ धनुप प्रमाण है। विक्रियाकी दृष्टिसे बडीसे बड़ी विक्रिया जम्बूद्वीप प्रमाण होती है। आहारक शरीर एक अरत्नि प्रमाण होता है। तैजस और कार्मण शरीर जघन्यसे अपने औदारिक शरीरके बराबर होते हैं और उत्कृष्टसे केवलि समुद्घातमें सर्वलोकप्रमाण होते हैं।

**क्षेत्र**–औदारिक वैक्रियिक और आहारकका लोकका असंख्यातवां भाग क्षेत्र है।

तैजस और कार्मणका लोकका असंख्यातवां भाग असख्यात बहुभाग या सर्वलोक क्षेत्र होता है प्रतर और लोकपूरण अवस्थामें।

**स्पर्शन**–तिर्यञ्चोंने औदारिक शरीरसे सम्पूर्ण लोकका स्पर्शन किया है, और मनुष्योंने लोकके असंख्यातवें भागका। मूल वैक्रियिक शरीरसे लोकके असंख्यात बहुभाग और उत्तर वैक्रियिकसे कुछ कम ८/१४ भाग स्पृष्ट होते हैं। सौधर्मस्वर्गके देव स्वयं या पर-निमित्तसे ऊपर आरण अच्युत स्वर्ग तक छह राजू जाते हैं और नीचे स्वयं बालुकाप्रभा नरक तक दो राजू, इस तरह ८/१४ भाग होते हैं। आहारक शरीरके द्वारा लोकका असंख्यातवां भाग स्पर्श किया जाता है। तैजस और कार्मण समस्त लोकका स्पर्शन करते हैं।

**काल**–तिर्यञ्च और मनुष्योंके औदारिक शरीरका जघन्य काल अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्ट काल अन्तर्मुहूर्त कम तीन पल्य है। यह अन्तर्मुहूर्त अपर्याप्तकका काल है। वैक्रियिक

शरीरका देवोंकी अपेक्षा मूलवैक्रियिकका जघन्य काल अपर्याप्तकालके अन्तर्मुहूर्तसे कम दस हजार वर्ष प्रमाण है। उत्कृष्ट अपर्याप्तकालीन अन्तर्मुहूर्तसे कम तेंतीस सागर है। उत्तर वैक्रियिकका जघन्य और उत्कृष्ट दोनों ही काल अन्तर्मुहूर्त प्रमाण है। तीर्थङ्करोंके जन्मोत्सव नन्दीश्वरपूजा आदिके समय अन्तर्मुहूर्तके बाद नए नए उत्तरवैक्रियिक शरीर उत्पन्न होते जाते हैं। आहारकका जघन्य और उत्कृष्ट दोनों ही काल अन्तर्मुहूर्त है। तैजस और कार्मण शरीर अभव्य और दूरभव्योंकी दृष्टिसे सन्तानकी अपेक्षा अनादि अनन्त हैं। भव्योंकी दृष्टिसे अनादि और सान्त है। निषेककी दृष्टिसे एक समयमात्र काल है। तैजस शरीरकी उत्कृष्ट निषेक स्थिति छयासठ सागर और कार्मण शरीरकी सत्तर कोड़ाकोड़ी सागर है।

**अन्तर**–औदारिक शरीरका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्ट अपर्याप्तिकालके अन्तर्मुहूर्तसे अधिक तेंतीस सागर है। वैक्रियिक शरीरका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट अन्तर अनन्तकाल है। आहारकका जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त है। उत्कृष्टसे अन्तर्मुहूर्त कम अर्धपुद्गल परिवर्तनकाल प्रमाण है। तैजस और कार्मण शरीरका अन्तर नहीं है।

**संख्या**–औदारिक असंख्यात लोक प्रमाण है। वैक्रियिक असंख्यात श्रेणी और लोकप्रतरका असंख्यातवाँ भाग हैं। आहारक ५४ हैं। तैजस और कार्मण अनन्त हैं, अनन्तानन्त लोक प्रमाण है।

**प्रदेश**–औदारिकके प्रदेश अभव्योंसे अनन्तगुणे और सिद्धोंके अनन्तभाग प्रमाण है। शेष चारके प्रदेश उत्तरोत्तर अधिक अनन्त प्रमाण हैं।

**भाव**–औदारिकादि नामके उदयसे सभीके औदयिकभाव है।

**अल्पबहुत्व**–सबसे कम आहारकशरीर हैं, वैक्रियिकशरीर असंख्यातगुणे हैं। असंख्यात श्रेणी वा लोकप्रतरका असंख्यातवां भाग गुणकार है। उससे औदारिक शरीर असंख्यातगुणे हैं। यहां गुणकार असंख्यात लोक है। तैजस और कार्मण अनन्तगुणे हैं। यहां गुणकार सिद्धोंका अनन्तगुणा है।

लिङ्गनियम–

## नारकसम्मूर्च्छिनो नपुंसकानि ॥५०॥

नारक और सम्मूर्च्छन जन्मवाले नपुंसक होते हैं।

§ १-४ धर्म आदि चार पुरुषार्थोंका नयन करनेवाले 'नर' होते हैं जो इन नरोंको शीत उष्ण आदिकी वेदनाओंसे शब्दाकुलित कर दे वह नरक है। अथवा पापी जीवोंको आत्यन्तिक दुःखको प्राप्त करानेवाले नरक है। इन नरकोंमें जन्म लेनेवाले जीव नारक हैं। जो चारों ओरके परमाणुओंसे शरीर बनता है वह संमूर्च्छ है इस सम्मूर्च्छसे उत्पन्न होनेवाले जीव सम्मूर्च्छन कहलाते हैं। ये दोनों चारित्रमोहनीयके नपुंसकवेद नोकषाय तथा अशुभ नामकर्मके उदयसे न स्त्री और न पुरुष अर्थात् नपुंसक ही होते हैं। इनमें स्त्री और पुरुष सम्बन्धी स्वल्प सुख भी नहीं है।

## न देवाः ॥५१॥

§ १ देवोंमें नपुंसक नहीं होते। वे स्त्री और पुरुषसम्बन्धी अतिशय सुखका उपभोग करते हैं।

## शेषास्त्रिवेदाः ॥५२॥

शेष जीवोंके यथासंभव तीनों ही वेद होते हैं।

§ १ चारित्रमोहके भेद पुंवेद आदिके उदयसे तीनों वेद होते हैं। जो अनुभवमें आवे उसे वेद कहते हैं। वेद अर्थात् लिंग। लिंग दो प्रकारका है-१ द्रव्यलिंग और दूसरा भावलिंग। नामकर्मके उदयसे योनि पुरुषलिंग आदि द्रव्यलिंग हैं और नोकषायके उदयसे भावलिंग होते हैं। स्त्रीवेदके उदयसे जो गर्भ धारण कर सके वह स्त्री, जो सन्ततिका उत्पादक हो वह पुरुष और जो दोनों शक्तियोंसे रहित हो वह नपुंसक है। ये सब रूढ़ शब्द हैं। रूढ़ियोंमें क्रिया साधारण व्युत्पत्तिके लिए होती है जैसे 'गच्छतीति गौः' यहां। यदि क्रियाकी प्रधानता हो तो बाल वृद्ध तिर्यंच और मनुष्य तथा कार्मणयोगवर्ती देवोंमें गर्भधारणादि क्रियाएं नहीं पाई जातीं अतः उनमें स्त्री आदि व्यपदेश नहीं हो सकेगा। स्त्रीवेद लकड़ीके अंगारकी तरह, पुरुषवेद तृणकी अग्निकी तरह और नपुंसकवेद ईंटके भट्ठेकी तरह होता है।

अकालमृत्युका नियम-

## औपपादिकचरमोत्तमदेहाऽसंख्येयवर्षायुषोऽनपवर्त्यायुषः ॥५३॥

उपपाद जन्मवाले देव और नारकी, चरमोत्तम देहवाले और असंख्यात वर्षकी आयुवालोंकी आयुका घात विष-शस्त्रादिसे नहीं होता।

§ १-५ औपपादिक-देव और नारकी। चरम-उसी जन्मसे मोक्ष जानेवाले। उत्तम शरीरी अर्थात् चक्रवर्ती वासुदेव आदि। असंख्येयवर्षायुष् पल्य प्रमाण आयुवाले उत्तरकुरु आदिके जीव। अपवर्त-विष शस्त्र आदिके निमित्तसे आयुके ह्रासको अपवर्त कहते हैं।

§ ६-९ **प्रश्न**-उत्तम देहवाले भी अन्तिम चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त और कृष्ण वासुदेव तथा और भी ऐसे लोगोंकी अकालमृत्यु सुनी जाती है अतः यह लक्षण ही अव्यापी है? **उत्तर**-चरम शब्द उत्तमका विशेषण है अर्थात् अन्तिम उत्तम देहवालोंकी अकालमृत्यु नहीं होती। यदि केवल उत्तमदेह पद देते तो पूर्वोक्त दोष बना रहता है। यद्यपि केवल 'चरमदेह' पद देनेसे कार्य चल जाता है फिर भी उस चरमदेहकी सर्वोत्कृष्टता बतानेके लिए उत्तम विशेषण दिया है। कहीं 'चरमदेहाः' यह पाठ भी देखा जाता है। इनकी अकालमृत्यु कभी नहीं होती।

§ १०-१३ जैसे कागज पयाल आदिके द्वारा आम आदिको समयसे पहिले ही पका दिया जाता है उसी तरह निश्चित मरणकालसे पहिले भी उदीरणाके कारणोंसे आयु-की उदीरणा होकर अकालमरण हो जाता है। आयुर्वेदशास्त्रमें अकालमृत्युके वारणके लिए औषधिप्रयोग बताये गए हैं। जैसे दवाओंके द्वारा वमन विरेचन आदि कराके श्लेष्म आदि दोषोंको बलात् निकाल दिया जाता है उसी तरह विष शस्त्रादि निमित्तोंसे आयुकी भी समयसे पहिले ही उदीरणा हो जाती है। उदीरणामें भी कर्म अपना फल देकर ही झड़ते हैं, अतः कृतनाशकी आशंका नहीं है। न तो अकृत कर्मका फल ही भोगना पड़ता है और न कृत कर्मका नाश ही होता है, अन्यथा मोक्ष ही नहीं हो सकेगा और न दानादि क्रियाओंके करनेका उत्साह ही होगा। तात्पर्य यह कि जैसे गीला कपड़ा फैला देनेपर जल्दी सूख जाता है और वही यदि इकट्ठा रखा रहे तो सूखनेमें बहुत समय लगता है उसी तरह उदीरणाके निमित्तोंसे समयके पहिले ही आयु झड़ जाती है। यही अकालमृत्यु है।

**द्वितीय अध्याय समाप्त**

# तृतीय अध्याय

नरक पृथ्वियाँ—

**रत्नशर्कराबालुकापङ्कधूमतमोमहातमःप्रभा भूमयो घनाम्बुवाताकाश-प्रतिष्ठाः सप्ताधोऽधः ॥१॥**

रत्नप्रभा आदि सात पृथ्वियाँ नीचे-नीचे हैं और घनोदधिवात, घनवात और तनुवात इन तीन वातवलयोंसे वेष्टित हैं। इन वातवलयोंका आधार आकाश है।

§ १–४ रत्न आदि शब्दोंका द्वन्द्व समास करके प्रत्येकमें प्रभा शब्द जोड़ देना चाहिए, रत्नप्रभा शर्कराप्रभा आदि। जैसे यष्टि सहित देवदत्तको यष्टि कहते हैं उसी तरह चित्र वज्र वैडूर्य लोहित आदि सोलह रत्नोंकी प्रभासे सहित होनेके कारण रत्नप्रभा संज्ञा की गई है। इसी तरह शर्कराप्रभा आदि समझना चाहिए। तमकी भी अपनी एक आभा होती है। केवल दीप्तिका नाम ही प्रभा नहीं है किन्तु द्रव्योंका जो अपना विशेष-विशेष सलोनापन होना है, उसीसे कहा जाता है कि यह स्निग्ध कृष्ण प्रभावाला है यह रूक्ष कृष्ण प्रभावाला।

§ ५–६ जैसे मखमली कीड़ेकी 'इन्द्रगोप'संज्ञा रूढ़ है, इसमें व्युत्पत्ति अपेक्षित नहीं है उसी तरह तमःप्रभा आदि संज्ञाएँ अनादि पारिणामिकी रूढ़ समझनी चाहिए। यद्यपि ये रूढ़ शब्द हैं फिर भी ये अपने प्रतिनियत अर्थोंको कहते हैं।

§ ७–८ जिस प्रकार स्वर्गपटल भूमिका आधार लिए बिना ही ऊपर ऊपर हैं उस प्रकार नरक नही है किन्तु भूमियोंमें हैं। इन भूमियोंका आलम्बन घनोदधिवातवलय है, घनोदधिवातवलय घनवातवलयसे वेष्टित है और घनवातवलय तनुवातवलयसे। तनुवात-वलयका आधार आकाश है और आकाश स्वात्माधार है। तीनों ही वातवलय बीस-बीस हजार योजन मोटे हैं। घनोदधिका रंग मूँगके समान, घनवातका गोमूत्रके समान और तनुवातका रंग अव्यक्त है।

रत्नप्रभा पृथिवी एक लाख अस्सी हजार योजन मोटी है। उसके तीन भाग हैं। १ खरभाग २ पंकबहुल ३ अब्बहुल। चित्र आदि सोलह प्रकारके रत्नोंकी प्रभासे चम-चमाता हुआ खरपृथिवी भाग सोलह हजार योजन मोटा है। पंकबहुल भाग चौरासी हजार योजन मोटा है और अब्बहुल भाग अस्सी हजार योजन मोटा है। खर पृथिवी भागके ऊपर और नीचेकी ओर एक एक हजार योजन छोड़कर मध्यके १४ हजार योजनमें किन्नर किंपुरुष महोरग गन्धर्व यक्ष भूत और पिशाच इन सात व्यन्तरोंके तथा नाग विद्युत सुपर्ण अग्नि वात स्तनित उदधि द्वीप और दिक्कुमार इन नव भवनवासियोंके निवास हैं। पंक-बहुल भागमें असुर और राक्षसोंके आवास हैं। अब्बहुल भागमें नरक बिल हैं। शर्करा-प्रभाकी मुटाई ३२ हजार योजन, बालुकाप्रभाकी २८ हजार योजन, इस तरह छठवीं पृथिवी तक चार चार हजार योजन कम होती गई है। सातवीं नरकभूमि आठ हजार योजन मोटी है। सभीमें तिरछा अन्तर असंख्यात कोड़ा-कोड़ी योजन है।

§ ९–१२ सात ही नरकभूमियाँ हैं न छह और न आठ। अतः कोई मतवालोंका यह मानना ठीक नहीं है कि–अनन्त लोक धातुओंमें अनन्त पृथ्वी प्रस्तार हैं। ये भूमियाँ नीचे-नीचे है तिरछी नहीं है। यद्यपि इन भूमियोंमें परस्पर असंख्यात कोड़ा-कोड़ी योजनका अन्तराल है फिर भी इसकी विवक्षा न होनेसे अथवा अन्तरको भूमिके ऊपर-नीचेके भागमें शामिल कर देनेसे सामीप्य अर्थमें 'अधोऽधः' यह दो बार 'अधः' शब्दका प्रयोग किया है। विद्यमान भी पदार्थकी अविवक्षा होती है जैसे कि अनुदरा कन्या और बिना रोमकी भेड़ आदिमें।

§ १३–१४ श्वेताम्बर सूत्रपाठमे 'पृथुतराः' यह पाठ है किन्तु जब तक कोई 'पृथु' सामने न हो तब तक किसीको 'पृथुतर' कैसे कहा जा सकता है ? दो मेसे किसी एकमें अतिशय दिखानेके लिए 'तर'का प्रयोग होता है, खासकर रत्नप्रभामे तो 'पृथुतर' प्रयोग हो ही नही सकता; क्योंकि कोई इससे पहिलेकी भूमि ही नही हैं। नीचे-नीचेकी पृथिवियाँ उत्तरोत्तर हीन परिमाणवाली हैं, अतः उनमे भी 'पृथुतरा' प्रयोग नही किया जा सकता। अधोलोकका आकार वेत्रासनके समान नीचे-नीचे पृथु होता गया है, अत. इसकी अपेक्षा 'पृथुतर' प्रयोगकी उपपत्ति किसी तरह बैठ भी जाय तो भी इससे भूमियोंके आजू-बाजू बाहर पृथुत्व आयगा न कि नरकभूमियोंमे। कहा है–"स्वयम्भूरमण समुद्रके अन्तसे यदि सीधी रस्सी डाली जाय तो वह सातवीं नरकभूमिके काल महाकाल रौरव महारौरवके अन्तमे जाकर गिरती है"। यदि कथञ्चित् 'पृथुतरा.' पाठ बैठाना भी हो तो 'तिर्यक् पृथुतरा.' कहना चाहिए, न कि 'अधोऽध'। अथवा नीचे-नीचेके नरकोंमे चूंकि दु ख अधिक हैं आयु भी बड़ी हैं अतः इनकी अपेक्षा भूमियोंमें भी 'पृथुतरा' व्यवहार यथाकथंचित् किया जा सकता हैं। फिर भी रत्नप्रभामें 'पृथुतरा' व्यवहार किसी भी तरह नही बन सकेगा।

बिलोंकी संख्या–

**तासु त्रिंशत्पञ्चविंशतिपञ्चदशदशत्रिपञ्चोनैकनरकशतसहस्राणि पञ्च चैव यथाक्रमम् ॥२॥**

इन रत्नप्रभा आदि पृथिवियोंमें क्रमशः ३० लाख २५ लाख १५ लाख १० लाख ३ लाख पांच कम एक लाख और ५ बिल है।

§ १–२ 'त्रिंशत्' आदि पदार्थोंका परस्पर सम्बन्ध अर्थमें समास है। यथाक्रम कहनेसे क्रमश. संख्याओंका सम्बन्ध कर लेना चाहिए।

रत्नप्रभाके अब्बहुल भागमें ऊपर और नीचे एक-एक हजार योजन छोड़कर मध्य भागमे नरक हैं। वे इन्द्रक श्रेणि और पुष्पप्रकीर्णकके रूपमे तीन विभागोंमें विभाजित हैं। इसमें १३ नरक प्रस्तार हैं और उनमें सीमन्तक निरय रौरव आदि १३ ही इन्द्रक हैं। शर्कराप्रभामें ११ नरक प्रस्तार और स्तनक संस्तनक आदि ग्यारह इन्द्रक हैं। बालुकाप्रभामें ९ नरक प्रस्तार और तप्त त्रस्त आदि ९ इन्द्रक हैं। पंकप्रभामें ७ नरक प्रस्तार और आर मार आदि सात ही इन्द्रक हैं। धूमप्रभामें ५ नरक प्रस्तार और तम भ्रम आदि ५ इन्द्रक हैं। तमःप्रभामें तीन नरक प्रस्तार और हिमवर्दल और ललक ये तीन ही इन्द्रक हैं। महातमःप्रभामें एक ही इन्द्रक नरक अप्रतिष्ठान नामका है।

सीमन्त इन्द्रक नरककी चारों दिशाओं और चार विदिशाओंमें क्रमबद्ध नरक हैं तथा मध्यमें प्रकीर्णक। दिशाओंकी श्रेणीमें ४९, ४९ नरक हैं तथा विदिशाओंकी श्रेणीमें ४८, ४८। निरय आदि शेष इन्द्रकोंमें दिशा और विदिशाके श्रेणीबद्ध नरकोंकी संख्या क्रमसे एक-एक कम होती गई है। अतः

| पृथिवी | श्रेणी और इन्द्रक | पुष्प प्रकीर्णक | योग |
|---|---|---|---|
| १ | ४४३३ | २९९५५६७ | ३०००००० |
| २ | २६९५ | २४९७३०५ | २५००००० |
| ३ | १४८५ | १४९८५१५ | १५००००० |
| ४ | ७०७ | ९९९२९३ | १०००००० |
| ५ | २६५ | २९९७३५ | ३०००००० |
| ६ | ६३ | ९९९३२ | ९९९९५ |
| ७ | ५ | × | ५ |
| | ९६५३ | ८३९०३४७ | ८४००००० |

सातवेंमे विदिशाओंमें नरक नहीं है। पूर्वमें काल, पश्चिममें महाकाल, दक्षिणमें रौरव, उत्तरमे महारौरव और मध्यमें अप्रतिष्ठान है।

इन सातों पृथिवियोंमे कुछ नरक संख्यात लाख योजन विस्तारवाले और कुछ असंख्यात लाख योजन विस्तारवाले है। पाँचवे भाग तो संख्यात योजन विस्तारवाले और ४ भाग असंख्यात योजन विस्तारवाले हैं।

इन्द्रक बिलोंकी गहराई प्रथम नरकमें १ कोश और आगे क्रमशः आधा-आधा कोश बढ़ती हुई सातवेंमें ४ कोश हो जाती है। श्रेणीबद्धकी गहराई अपने इन्द्रककी गहराईसे तिहाई और अधिक है। प्रकीर्णकोंकी गहराई, श्रेणी और इन्द्रक दोनोंकी मिली हुई गहराईके बराबर है। ये सब नरक ऊँट आदिके समान अशुभ आकारवाले हैं। इनके शोचन रोदन आदि भद्दे-भद्दे नाम हैं।

## नारका नित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदना विक्रियाः ॥३॥

नारकी जीवोंके सदा लेश्या, परिणमन, देह, वेदना और विक्रिया सभी अशुभतर होते हैं।

§ १–३ तिर्यञ्चोंकी अपेक्षा अथवा ऊपरके नरकोंकी अपेक्षा नीचे नरकोंमें लेश्या आदि अशुभतर होते हैं।

§ ४ जैसे 'नित्यप्रहसितो देवदत्तः–देवदत्त नित्य हंसता है' यहाँ नित्य शब्द बहुधा अर्थ में है अर्थात् निमित्त मिलनेपर देवदत्त जरूर हंसता है उसी तरह नारकी भी निमित्त मिलनेपर अवश्य ही अशुभतर लेश्यावाले होते हैं। यहाँ नित्यका अर्थ शाश्वत या कूटस्थ नहीं है। अतः लेश्याकी अनिवृत्तिका प्रसंग नहीं होता।

प्रथम और द्वितीय नरकमें कापोतलेश्या, तृतीय नरकमें ऊपर कापोत तथा नीचे नील, चौथेमें नील, पाँचवें में ऊपर नील और नीचे कृष्ण, छठवेंमें कृष्ण, और सातवेंमें परमकृष्ण द्रव्यलेश्या होती है। भावलेश्या तो छहों होती हैं और वे अन्तर्मुहूर्तमें बदलती रहती हैं। क्षेत्रके कारण वहाँके स्पर्श, रस गन्ध वर्ण और शब्द परिणमन अत्यन्त दुःखके कारण

होते हैं। उनके शरीर अशुभ नाम कर्मके उदयसे हुंडक संस्थानवाले बीभत्स होते हैं। यद्यपि उनका शरीर वैक्रियिक है फिर भी उसमें मल मूत्र पीब आदि सभी बीभत्स सामग्री रहती है। प्रथम नरकमें शरीरकी ऊंचाई ७ धनुष ३ हाथ और ६ अंगुल है। आगेके नरकोंमें दूनी होकर सातवें नरकमें ५०० धनुष हो जाती है। आभ्यन्तर असातावेदनीय के उदयसे शीत उष्ण आदिकी बाह्य तीव्र वेदनाएं होती है। नरकोंमे इतनी गरमी होती है कि यदि हिमालय बराबर तांबेका गोला उसमे डाल दिया जाय तो वह क्षणमात्रमें गल जायगा, और यदि वही पिघला हुआ शीतनरकोंमें डाला जाय तो क्षणमात्रमे ही जम जायगा। आदिके चार नरकोंमे उष्णवेदना है। पाँचवेके दो लाख बिलोंमें उष्णवेदना तथा शेषमें शीतवेदना है। छठवें और सातवेमे शीतवेदना ही है। तात्पर्य यह है कि ८२ लाख नरक उष्ण हं और दो लाख नरक शीत। नारकी जीव विचारते हं कि शुभ करें पर कर्मोदयसे होता अशुभ ही है। दुःख दूर करनेके जितने उपाय करते है उनसे दूना दुःख ही उत्पन्न होता है।

## परस्परोदीरितदुःखाः ॥४॥

§ १ जिस प्रकार एक कुत्ता दूसरे कुत्तेको देखकर अकारण ही भोंकता है और काटता है उसी तरह नारकी तीव्र अशुभ कर्मके उदयसे तथा विभङ्गावधिसे पूर्वकृत वैरके कारणोंको जान जानकर निरन्तर एक दूसरेको तीव्र दुःख उत्पन्न करते रहते है। आपसमे मारना काटना छेदना घानीमें पेलना आदि भयंकर दुःख कारणोको जुटाते रहते है।

## संक्लिष्टासुरोदीरितदुःखाश्च प्राक् चतुर्थ्याः ॥५॥

पूर्वभवके संक्लेशपरिणामोंसे बाँधे गये अशुभ कर्मके उदयसे सतत सक्लेशपरिणामवाले असुरकुमार चौथे नरकसे पहिले नारकियोको परस्पर लडाते भिडाते हैं।

§ १-५ असुर नामक देवगतिके उदयसे असुर होते है। सभी असुर संक्लिष्ट नही होते किन्तु अम्बाम्बरीप आदि जातिके कुछ ही असुर। तीसरी पृथिवी तक ही इनकी गमन शक्ति है। यद्यपि 'आचतुर्थ्य' कहनेसे लघुता होती फिर भी चूंकि 'आङ' का अर्थ मर्यादा और अभिविधि दोनों ही होता है अतः सन्देह हो सकता था कि 'चौथी पृथ्वीको भी शामिल करना या नही ?' इसलिए स्पष्ट और असन्दिग्ध अर्थबोधके लिए 'प्राक्' पद दिया है।

§ ६ 'च' शब्द पूर्वोक्त दुःख हेतुओंके समुच्चयके लिए है, अन्यथा तीन पृथिवियोंमें पूर्वहेतुओंके अभावका प्रसङ्ग होता।

§ ७ यद्यपि पूर्वसूत्रमें उदीरित शब्द है फिर भी चूंकि वह समासान्तर्गत होनेसे गौण हो गया है अतः उसका यहाँ सम्बन्ध नहीं हो सकता था अतः इस सूत्रमे पुनः 'उदीरित' शब्द दिया है।

§ ८ यद्यपि 'परस्परेणोदीरितदुःखाः संक्लिष्टासुरैश्च प्राक् चतुर्थ्याः' ऐसा एक वाक्य बनाया जा सकता था फिर भी उदीरणाके विविध प्रकारोंके प्रदर्शनके लिए पृथक् उदीरित शब्द देकर पूर्वोक्त सूत्र बनाए है। नरकोंमें असुर कुमार जातिके देव परस्पर तपे हुए लोहेको पिलाना, जलते हुए लोहस्तम्भसे चिपटा देना, लौह-मुद्गरोंसे ताड़ना, बसूला छुरी तलवार आदिसे काटना, तप्त तेलसे सींचना, भाँड़में भूंजना, लोहेके घड़ेमें पका देना, कोल्हूमें पेल देना, शूली पर चढा देना, करोंतसे काट देना, सुई जैसी घास पर घसीटना, सिंह

